हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे । हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे ॥

( संस्करण १,६०,००० )

# विषय-सूची

कल्याण, सौर चैत्र, श्रीकृष्ण-संवत् ५२०४, मार्च १९७९



## चित्र-सूची



Free of charge । जय विराट जय जगत्पते । गौरीपति जय रमापते ॥ [ बिना मूल्य

आदि सम्पादक—नित्यलीलालीन भाईजी श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार

सम्पादक, मुद्रक एवं प्रकाशक—मोतीलाल जालान, गीताप्रेस, गोरखपुर

[ भारत-सरकारद्वारा उपलब्ध कराये गये रियायती मूल्यके कागजपर मुद्रित ]

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥

ध्येयः सदा सवितृमण्डलमध्यवर्ती नारायणः सरसिजासनसन्निविष्टः ।
केयूरवान् मकरकुण्डलवान् किरीटी हारी हिरण्मयवपुर्धृतशङ्खचक्रः ॥


वर्ष ५३ } गोरखपुर, सौर चैत्र, श्रीकृष्ण-संवत् ५२०४, मार्च १९७९ { संख्या ३ पूर्ण संख्या ६२८


## भगवान् श्रीसूर्यनारायण प्रसन्न हों

यो ब्रह्मा यो महादेवो यो विष्णुर्यः प्रजापतिः ।
वायुराकाशमापश्च पृथिवीगिरिसागराः ॥
ग्रहनक्षत्रचन्द्राद्या वानस्पत्यं द्रुमौषधम् ।
ब्राह्मी माहेश्वरी चैव वैष्णवी चैव ते तनुः ॥
त्रिधा यस्य स्वरूपं तु भानोर्भास्वान् प्रसीदतु ।

( मार्कण्डेयपुराण—१०९ । ६९–७१ )

'जो ब्रह्मा, महादेव, विष्णु, प्रजापति, वायु, आकाश, जल, पृथ्वी, पर्वत, समुद्र, ग्रह, नक्षत्र और चन्द्रमा आदि हैं, वनस्पति और ओषधियाँ जिनके स्वरूप हैं; ब्राह्मी, वैष्णवी और माहेश्वरी—ये त्रिधा शक्तियाँ जिनका वपु हैं, 'भानु' जिनका स्वरूप हैं, वे तेजस्वी भुवनभास्कर सूर्यनारायण ( सबपर सदा ) प्रसन्न हों ।

# श्रीसूर्यदेवकी महिमा

श्रीसूर्य उवाच—

सर्वेषां ज्योतिषां ज्योतिः प्रकाशानां प्रकाशकः ।
अहमेवास्मि सर्वासां शक्तीनामाश्रयस्तथा ॥
अन्ये ये च ग्रहा विप्रास्तथैवोपग्रहाश्च ये ।
नित्यं प्रदक्षिणीकृत्य मामेवैते समाश्रिताः ॥
ब्रह्माण्डं देहपिण्डं च सर्वं मे सत्तया स्थितम् ।
अनन्तसूर्यलोकास्त उपग्रहगणैर्ग्रहैः ॥
अनन्तैः सह मे सक्ता अज्ञानां पालनेऽनघाः ।
तथा संख्याविहीनास्ते लोकाः सूर्यादिनामकाः ॥
अनन्तग्रहलोकास्त उपग्रहगणास्तथा ।
आद्यन्तरहिते चेमे विराडवपुषि मे स्थिताः ॥
ब्रह्माण्डानि च पिण्डानि समष्टिव्यष्टिभेदतः ।
परस्परविमिश्राणि सन्त्यनन्तानि संख्यया ॥
प्रतिब्रह्माण्डमनिशं ब्रह्मविष्णुहरादयः ।
सृष्टिस्थितिलयान् स्वैरं कुर्वते स्वविभागतः ॥
तथैवर्षिगणैर्देवैः पितृभिश्च विभागशः ।
अध्यात्ममधिदैवं चाधिभूतं कर्म तन्यते ॥

( श्रीसूर्यगीता १६-२३ )

श्रीसूर्यदेवने ज्ञप्ति की—सब तेजोंका तेज, प्रकाशोंका प्रकाशक और सब शक्तियोंका आश्रय मैं ही हूँ । हे विप्रो ! अन्य जितने ग्रह और उपग्रह हैं, वे सब निरन्तर मेरी ही प्रदक्षिणा करते हुए मेरे आश्रयसे रहते हैं । समस्त पिण्ड-ब्रह्माण्ड मेरी ही सत्तासे स्थित हैं । हे निष्पापो ! अनन्त ग्रहगण और उपग्रहोंके साथ अनन्त सूर्यलोक मेरी आज्ञाके पालन करनेमें तत्पर हैं । इसी तरह सूर्यादि असंख्य लोक, अनन्त ग्रहलोक और अनगिनत उपग्रहगण आदि-अन्तरहित मेरे विराट्शरीरमें स्थित हैं । ब्रह्माण्ड और पिण्ड, समष्टि और व्यष्टि-भेदसे परस्पर मिले हुए हैं और उनकी संख्या अनन्त है । प्रत्येक ब्रह्माण्डमें ब्रह्मा, विष्णु, महेश आदि स्वतन्त्रतापूर्वक अपने-अपने विभागानुसार निरन्तर सृष्टि, स्थिति और लयका कार्य किया करते हैं । इसी तरह ऋषिगण, देवगण और पितृगणद्वारा अपने-अपने विभागानुसार अध्यात्म, अधिदैव और अधिभूत कर्मोंका सम्पादन होता रहता है ।

# भगवान् सूर्यकी पूजा-विधि

प्रातःकाल स्नानके पश्चात् अपना नित्य-नियम समाप्त कर आचमन और प्राणायाम कर निम्नलिखित मन्त्रसे शान्तिपाठ करे।

ॐ भद्रं कर्णेभिः श्रृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवाꣳसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः॥

तदनन्तर संकल्प कर सूर्यनारायणकी निम्नलिखित पूजन-विधिसे षोडशोपचार पूजन करे।

### संकल्प—

ॐ तत्सत्। ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः। ओमद्यैतस्य ब्रह्मणो द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे जम्बूद्वीपे भरतखण्डे आर्यावर्तैकदेशान्तर्गते पुण्यस्थाने कलियुगे कलिप्रथमचरणे अमुकसंवत्सरे अमुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे श्रीसूर्यनारायण प्रीतये भगवतः श्रीसूर्यस्य पूजनमहं करिष्ये।

इस प्रकार संकल्पकर हाथमें पुष्प लेकर समाहित होकर श्रीसूर्यनारायणका ध्यान करे।

### ध्यान-मन्त्र

रक्ताम्बुजासनमशेषगुणैकसिन्धुं
भानुं समस्तजगतामधिपं भजामि।
पद्मद्वयाभयवरान् दधतः कराब्जै-
र्माणिक्यमौलिमरुणाङ्गरुचिं त्रिनेत्रम्॥

### आवाहन-मन्त्र

( हाथमें अक्षत लेकर मन्त्र बोले— )

ॐ देवेश भक्तिसुलभ परिवारसमन्वित। यावत् त्वां पूजयिष्यामि तावद् देव इहावह॥ ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः। श्रीसूर्यनारायणमावाहयामि। श्रीसूर्यनारायण इहागच्छ इह तिष्ठ स्थापयामि पूजयामि च।

सूर्यनारायणको नमस्कार करके आवाहन करे और अक्षत छोड़ दे।

### पाद्य-मन्त्र

( पाद्यपात्र ( अर्घा )में जल लेकर मन्त्र पढ़े— )

ॐ यद् भक्तिलेशसम्पर्कात् परमानन्दसम्भवः। तस्मै ते चरणाब्जाय पाद्यं शुद्धाय कल्पये॥ ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, पादयोः पाद्यं समर्पयामि।

उक्त मन्त्रसे मूर्तिके चरणोंमें पाद्य समर्पित करे।

### अर्घ्य-मन्त्र

ॐ तापत्रयहरं दिव्यं परमानन्दलक्षणम्। तापत्रयविमोक्षाय तवार्घ्यं कल्पयाम्यहम्॥ ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, हस्तयोः अर्घ्यं समर्पयामि।

उक्त मन्त्रसे अर्घ्य समर्पित करे।

### आचमन-मन्त्र

ॐ उच्छिष्टोऽप्यशुचिर्वापि यस्य स्मरणमात्रतः। शुद्धिमाप्नोति तस्मै ते पुनराचमनीयकम्॥ ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, शुद्ध्यर्थम् आचमनीयं समर्पयामि।

उक्त मन्त्रसे आचमनके लिये जल समर्पित करे।

### स्नान-मन्त्र

ॐ गङ्गासरस्वतीरेवापयोष्णीनर्मदाजलैः। स्नापितोऽसि मया देव तथा शान्तिं कुरुष्व मे॥ ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, स्नानं समर्पयामि॥

उक्त मन्त्रसे स्नानके लिये जल समर्पित करे।

### वस्त्र-मन्त्र

ॐ मायाचित्रपटच्छन्ननिजगुह्योरुतेजसे। निरावरणविज्ञानवासस्ते कल्पयाम्यहम्॥ ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, रक्तवस्त्रं समर्पयामि।

उक्त मन्त्रसे लाल रंगके वस्त्र समर्पित करे। 'आचमनीयं समर्पयामि' इस वाक्यसे तीन बार जल छोड़े। ( वस्त्रके बाद आचमन देना चाहिये। )

### उपवस्त्र-यज्ञोपवीत-मन्त्र

ॐ नवभिस्तन्तुभिर्युक्तं त्रिगुणं देवतामयम् ।
उपवीतं चोत्तरीयं गृहाण परमेश्वर ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, उत्तरीयं यज्ञोपवीतं च समर्पयामि ।

उक्त मन्त्रसे वस्त्र और यज्ञोपवीत उत्तरीय समर्पित करे ।

### आभूषण-मन्त्र

स्वभावसुन्दराङ्गाय सत्यासत्याश्रयाय ते ।
भूषणानि विचित्राणि कल्पयामि सुरार्चित ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, भूषणानि समर्पयामि ।

उक्त मन्त्रसे आभूषण अर्पित करे ।

### गन्ध-मन्त्र

श्रीखण्डं चन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनोहरम् ।
विलेपनं सुरश्रेष्ठ चन्दनं प्रतिगृह्यताम् ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, चन्दनं समर्पयामि ।

उक्त मन्त्रसे चन्दन चढ़ाये । ( यहाँ अङ्गुष्ठ तथा कनिष्ठिकाके मूलको मिलाकर गन्धमुद्रा दिखानी चाहिये )

### अक्षत-मन्त्र

अक्षताश्च सुरश्रेष्ठ कुङ्कुमाक्ताः सुशोभिताः ।
मया निवेदिता भक्त्या गृहाण परमेश्वर ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, अक्षतान् समर्पयामि ।

उक्त मन्त्रसे अक्षत चढ़ाये ( अक्षत सभी अङ्गुलियों-को मिलाकर देना चाहिये । )

### पुष्प एवं पुष्पमाला-मन्त्र

माल्यादीनि सुगन्धीनि मालत्यादीनि वै प्रभो ।
मयाऽऽनीतानि पुष्पाणि गृहाण परमेश्वर ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, पुष्पाणि पुष्पमाल्यं च समर्पयामि ।

उक्त मन्त्रसे पुष्प और पुष्पकी माला चढ़ाये । ( तर्जनी-अङ्गुष्ठ मिलाकर पुष्पमुद्रा दिखानी चाहिये । )

### धूप-मन्त्र

वनस्पतिरसोद्भूतो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः ।
आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, धूप-माघ्रापयामि ।

उक्त मन्त्रसे धूप दिखाये । ( तर्जनीमूल तथा अङ्गुष्ठके संयोगसे धूपमुद्रा बनती है । नाभिके सामने धूप दिखाकर उसे भगवान् सूर्यकी बायीं ओर रख देना चाहिये । )

### दीप-मन्त्र

सुप्रकाशो महादीपः सर्वतस्तिमिरापहः ।
स बाह्याभ्यन्तरज्योतिर्दीपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, दीपं दर्शयामि ।

उक्त मन्त्रसे दीपक दिखाये ।

### नैवेद्य-मन्त्र

सत्पात्रसिद्धं सुहविर्विविधानेकभक्षणम् ।
निवेदयामि देवेश सानुगाय गृहाण तत् ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, नैवेद्यं निवेदयामि ।

उक्त मन्त्रसे नैवेद्य निवेदन करे । ( अङ्गुष्ठ एवं अनामिकामूलके संयोगसे ग्रासमुद्रा दिखानी चाहिये । )

### जल-समर्पण-मन्त्र

नमस्ते देवदेवेश सर्वतृप्तिकरं परम् ।
परमानन्दपूर्णं त्वं गृहाण जलमुत्तमम् ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, पानीयं समर्पयामि ।

उक्त मन्त्रसे पीनेके लिये जल अर्पण करे ।

### आचमन-मन्त्र

उच्छिष्टोऽप्यशुचिर्वापि यस्य स्मरणमात्रतः ।
शुद्धिमाप्नोति तस्मै ते पुनराचमनीयकम् ॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, नैवेद्यान्ते पुनराचमनीयं जलं समर्पयामि ।

उक्त मन्त्रसे आचमन करनेके लिये फिर जल अर्पित करे।

### ताम्बूल-मन्त्र

पूगीफलं महद्दिव्यं नागवल्लीदलैर्युतम्।
एलाचूर्णादिकैर्युक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम्॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, ताम्बूलं समर्पयामि।

उक्त मन्त्रसे पान चढ़ाये।

### फल-मन्त्र

इदं फलं मया देव स्थापितं पुरतस्तव।
तेन मे सुफलावाप्तिर्भवेज्जन्मनि जन्मनि॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, फलं समर्पयामि।

इस पूर्वोक्त मन्त्रसे फल अर्पित करे।

### आरात्रिक*-मन्त्र

कदलीगर्भसम्भूतं कर्पूरं च प्रदीपितम्।
आरात्रिकमहं कुर्वे पश्य मे वरदो भव॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, आरात्रिकं समर्पयामि।

उक्त मन्त्रसे कर्पूरकी आरती दिखाये।

### प्रदक्षिणा-मन्त्र

यानि कानि च पापानि जन्मान्तरकृतानिं वै॥
तानि सर्वाणि नश्यन्तु प्रदक्षिण पदे पदे॥

इस पूर्वोक्त मन्त्रको पढ़ते हुए भगवान् सूर्यकी सात बार प्रदक्षिणा करे।

### पुष्पाञ्जलि-मन्त्र

नानासुगन्धपुष्पाणि यथाकालोद्भवानि च।
पुष्पाञ्जलिं मया दत्तं गृहाण परमेश्वर॥
ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीसूर्यनारायणाय नमः, पुष्पाञ्जलिं समर्पयामि।

उक्त मन्त्रसे पुष्पाञ्जलि समर्पित करे। आदित्य-हृदयादि स्तोत्रोंसे स्तुति करे। (स्तोत्र आगे दिये जा रहे हैं।)

### प्रार्थना

### नमस्कार-मन्त्र

जपाकुसुमसंकाशं काश्यपेयं महाद्युतिम्।
ध्वान्तारिं सर्वपापघ्नं प्रणतोऽस्मि दिवाकरम्॥

उक्त मन्त्रको पढ़कर भगवान् सूर्यको नमस्कार करे।

### श्रीसूर्यनाम-मन्त्र

ॐ श्रीसूर्याय नमः—

इस मन्त्रका जप करे।[1]

टिप्पणी—१– शारदातिलक तथा मन्त्रमहार्णवमें 'ॐ ह्रीं घृणिः सूर्य आदित्यः ॐ'—इसे भी सूर्यमन्त्र कहा गया है।

## सूर्य-स्तवाष्टक

हे सूर्य, दिवाकर, अर्क, मित्र, अम्बरमणि, ग्रहपति, अति विचित्र।
आदित्य, तरणि, तापन, दिनेश, दिनमणि, रवि, दिनकर, रुचिरवेष।
यम, मिहिर, अरुण, पूषा, महान्, खद्योत, हंस, शुभ लोकमान्।
सविता, पतङ्ग, भग, लोकबन्धु, चण्डांशु, तपन, शुचि-शील-सिन्धु।
पद्माक्ष, प्रभाकर, चित्रभानु, सप्ताश्व, अहस्कर, ब्रह्म, भानु।
हरिदश्व, विभाकर, भासवान्, आनन्दयुक्त, करुणानिधान।
हे लोकबन्धु, सुविज्ञगम्य, शुभ, वरद, विभावसु, सकल नम्य।
हे रुद्र, विरोचन, वीर्यवान्, दुख दूर करो जगके महान्॥

—डॉ॰ श्यामविहारीजी मिश्र

* सामूहिक (समवेत स्वरमें) गेय आरतीका पद विशेषाङ्कके अन्तमें आवरण पृष्ठ चतुर्थपर देखें।

विशेष—सूर्यके पूजनमें तगर, बिल्वपत्र और शङ्खका उपयोग नहीं करना चाहिये। सूर्य-पूजामें लालपुष्प, लाल वस्त्र, लाल वस्तुका विशेष महत्त्व है।

## ॥ सूर्यार्यास्तोत्रम् ॥

शुकतुण्डच्छविसवितुश्चण्डरुचेः पुण्डरीकवनबन्धोः ।
मण्डलमुदितं वन्दे कुण्डलमाखण्डलाशायाः ॥ १ ॥
यस्योदयास्तसमये सुरमुकुटनिघृष्टचरणकमलोऽपि ।
कुरुतेऽञ्जलिं त्रिनेत्रः स जयति धाम्नां निधिः सूर्यः ॥ २ ॥
उदयाचलतिलकाय प्रणतोऽस्मि विवस्वते ग्रहेशाय ।
अम्बरचूडामणये दिग्वनिताकर्णपूराय ॥ ३ ॥
जयति जनानन्दकरः करनिकरनिरस्ततिमिरसङ्घातः ।
लोकालोकालोकः कमलारुणमण्डलः सूर्यः ॥ ४ ॥
प्रतिबोधितकमलवनः कृतघटनश्चक्रवाकमिथुनानाम् ।
दर्शितसमस्तभुवनः परहितनिरतो रविः सदा जयति ॥ ५ ॥
अपनयतु सकलकलिकृतमलपटलं सुप्रतप्तकनकाभः ।
अरविन्दवृन्दविघटनपटुतरकिरणोत्करः सविता ॥ ६ ॥
उदयाद्रिचारुचामर हयखुरपरिहितरेणुराग ।
हरितहय हरितपरिकर गगनाङ्गदीपक नमस्तेऽस्तु ॥ ७ ॥
उदितवति त्वयि विकसति मुकुलीयति समस्तमस्तमितबिम्बे ।
नह्यन्यस्मिन् दिनकरसकलं कमलायते भुवनम् ॥ ८ ॥
जयति रविरुदयसमये वालातपः कनकसंनिभो यस्य ।
कुसुमाञ्जलिरिव जलधौ तरन्ति रथसप्तयः सप्त ॥ ९ ॥
आर्याः साम्बपुरे सप्त आकाशात् पतिता भुवि ।
यस्य कण्ठे गृहे वापि न स लक्ष्म्या वियुज्यते ॥ १० ॥
आर्याः सप्त सदा यस्तु सप्तम्यां सप्तधा जपेत् ।
तस्य गेहं च देहं च पद्मा सत्यं न मुञ्चति ॥ ११ ॥
निधिरेष दरिद्राणां रोगिणां परमौषधम् ।
सिद्धिः सकलकार्याणां गाथेयं संस्मृता रवेः ॥ १२ ॥

॥ इति श्रीयाज्ञवल्क्यविरचितं सूर्यार्यास्तोत्रं सम्पूर्णम् ॥

कमलवनके पोषक भगवान् सूर्यका तेज परम प्रचण्ड है। सुग्गेके ठोरकी भाँति लाल, सम्पूर्ण दिशाओंको कुण्डलकी छवि प्रदान करनेवाले, उनके उदयकालीन मण्डलको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १ ॥ जिनके उदय और अस्त होते समय देवताओंके मुकुटसे घिसे हुए चरण-कमलवाले शंकर भी अञ्जलि जोड़कर प्रणाम करते हैं, तेजोंके पुञ्ज उन भगवान् सूर्यकी जय हो ॥ २ ॥ उदयाचल पर्वतको सुशोभित करनेवाले, ग्रहोंके शासक, आकाशको चमकानेके लिये चूड़ामणि तथा पूर्व दिशारूपिणी नारीके कर्णफूल भगवान् सूर्यको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ३ ॥ सम्पूर्ण जनसमुदायको आनन्दित करना जिनका स्वभाव है, जिनकी किरणोंसे राशि-राशि अन्धकार नष्ट हो जाते हैं और अखिल भूमण्डल प्रकाशित हो उठता है, उन लोकालोक पर्वतको आलोकित करनेवाले लाल कमलके समान सुन्दर मण्डलवाले भगवान् सूर्यकी जय हो ॥ ४ ॥ जो कमलोंको खिलानेवाले, चकवा-चकवी पक्षीके अलग हुए जोड़ेको मिलाकर प्रसन्न करनेवाले हैं, सारे संसारको आलोकित करनेमें तथा दूसरोंके हितमें सदा उद्यत रहते हैं, उन भगवान् सूर्यकी जय हो ॥ ५ ॥ कमलोंको खिलानेके लिये जिनकी किरणें परम निपुण हैं तथा जिनका दिव्य कलेवर तपाये हुए सुवर्णके समान है, वे भगवान् सूर्य कलियुगसे सम्बद्ध समस्त पापोंको दूर कर दें ॥ ६ ॥ भगवन्! आप उदयाचल पर्वतके लिये सुन्दर चँवरका काम करते हैं। आपके हरे रंगवाले

घोड़ोंके पैरकी धूलिसे दूसरोंका सदा हित होता है। आपके वाहन अश्व एवं परिजन—सभीका रंग हरा है तथा आकाशको प्रकाशित करनेके लिये आप दीपक हैं। आप ( भगवान् सूर्य ) को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ७ ॥ भगवन्! आपके उदय होनेपर सारा संसार जागता और अस्त हो जानेपर निद्रामें विलीन हो जाता है। आपके आश्रित सम्पूर्ण संसार ही कमलवत् व्यवहार कर रहा है। प्रभो! आपके अतिरिक्त अन्य किसीमें ऐसी शक्ति नहीं है ॥ ८ ॥ जिनका प्रकाश उदयकालमें स्वल्प तथा पीत सुवर्णके समान रहता है, आकाशमें जिनके सात घोड़ोंवाला रथ समुद्रमें पुष्पाञ्जलिकी भाँति तैरता है एवं प्रकाश भी उत्तरोत्तर बढ़ने लगता है, उन भगवान् सूर्यको जय हो ॥ ९ ॥

भगवान् सूर्यका सात आर्या छन्दोंमें निबद्ध यह स्तुति सर्वप्रथम साम्बकी पुरीमें आकाशसे प्राप्त हुई थी। जो इसका अभ्यास करता है अथवा जिसके घरमें यह स्थान पाती है, वह पुरुष कभी लक्ष्मीसे हीन नहीं होता ॥ १० ॥ जो व्यक्ति प्रत्येक सप्तमी तिथिको इसके सात पाठ करता है, उसके शरीर और घरको कभी लक्ष्मी नहीं छोड़तीं—यह बिल्कुल सत्य बात है ॥ ११ ॥ भगवान् सूर्यकी यह आर्या स्तुति दरिद्रोंके लिये अटूट खजाना, रोगियोंके लिये परम औषध है। यह सबके सम्पूर्ण कार्योंको सिद्ध करनेवाली है ॥ १२ ॥

# श्रीसूर्यमण्डलस्तोत्रम्

नमः सवित्रे जगदेकचक्षुषे जगत्प्रसूतिस्थितिनाशहेतवे।
त्रयीमयाय त्रिगुणात्मधारिणे विरञ्चिनारायणशङ्करात्मने ॥ १ ॥
यन्मण्डलं दीप्तिकरं विशालं रत्नप्रभं तीव्रमनादिरूपम्।
दारिद्र्यदुःखक्षयकारणं च पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ २ ॥
यन्मण्डलं देवगणैः सुपूजितं विप्रैः स्तुतं भावनमुक्तिकोविदम्।
तं देवदेवं प्रणमामि सूर्यं पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ३ ॥
यन्मण्डलं ज्ञानघनं त्वगम्यं त्रैलोक्यपूज्यं त्रिगुणात्मरूपम्।
समस्ततेजोमयदिव्यरूपं पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ४ ॥
यन्मण्डलं गूढमतिप्रबोधं धर्मस्य वृद्धिं कुरुते जनानाम्।
यत्सर्वपापक्षयकारणं च पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ५ ॥
यन्मण्डलं व्याधिविनाशदक्षं यदृग्यजुःसामसु सम्प्रगीतम्।
प्रकाशितं येन च भूर्भुवः स्वः पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ६ ॥
यन्मण्डलं वेदविदो वदन्ति गायन्ति यच्चारणसिद्धसङ्घाः।
यद्योगिनो योगजुषां च सङ्घाः पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ७ ॥
यन्मण्डलं सर्वजनेषु पूजितं ज्योतिश्च कुर्यादिह मर्त्यलोके।
यत्कालकल्पक्षयकारणं च पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ८ ॥
यन्मण्डलं विश्वसृजां प्रसिद्धमुत्पत्तिरक्षाप्रलयप्रगल्भम्।
यस्मिन् जगत् संहरतेऽखिलं च पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ९ ॥
यन्मण्डलं सर्वगतस्य विष्णोरात्मा परं धाम विशुद्धतत्त्वम्।
सूक्ष्मान्तरैर्योगपथानुगम्यं पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ १० ॥
यन्मण्डलं वेदविदो वदन्ति गायन्ति यच्चारणसिद्धसङ्घाः।
यन्मण्डलं वेदविदः स्मरन्ति पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ ११ ॥

यन्मण्डलं वेदविदोपगीतं यद्योगिनां योगपथानुगम्यम् ।
तत्सर्ववेदं प्रणमामि सूर्यं पुनातु मां तत्सवितुर्वरेण्यम् ॥ १२ ॥
मण्डलात्मकमिदं पुण्यं यः पठेत् सततं नरः ।
सर्वपापविशुद्धात्मा सूर्यलोके महीयते ॥ १३ ॥

इति श्रीमदादित्यहृदये मण्डलात्मकं स्तोत्रं सम्पूर्णम् ।

जो जगत्के एकमात्र नेत्र ( प्रकाशक ) हैं, संसारकी उत्पत्ति, स्थिति और प्रलयके कारण हैं, उन वेदत्रयीस्वरूप, सत्त्वादि तीनों गुणोंके अनुसार ब्रह्मा, विष्णु और महेश नामक तीन रूप धारण करनेवाले भगवान् सूर्यको नमस्कार है ॥ १ ॥ जो प्रकाश करनेवाला, विशाल रत्नोंके समान प्रभावाला, तीव्र, अनादिरूप और दारिद्र्य-दुःखके नाशका कारण है, भगवान् सूर्यका वह श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ २ ॥ जिनका मण्डल देवगणसे अच्छी प्रकार पूजित है, ब्राह्मणोंसे स्तुत है और भक्तोंको मुक्ति देनेवाला है, उन देवाधिदेव भगवान् सूर्यको मैं प्रणाम करता हूँ, उनका वह श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ३ ॥ जो ज्ञानघन, अगम्य, त्रिलोकीपूज्य, त्रिगुणस्वरूप, पूर्ण तेजोमय और दिव्यरूप है, वह भगवान् सूर्यका श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ४ ॥ जो सूक्ष्म बुद्धिसे जानने योग्य है और सम्पूर्ण मनुष्योंके धर्मकी वृद्धि करता है तथा जो सम्पूर्ण पापोंका नाशक है, भगवान् सूर्यका वह श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ५ ॥ जो रोगोंका विनाश करनेमें समर्थ है, तथा ऋक्, यजुः और साम—इन तीनों वेदोंमें सम्यक् प्रकारसे गाया गया है एवं जिसने भूः, भुवः और स्वः—इन तीनों लोकोंको प्रकाशित किया है, वह भगवान् सूर्यका श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ६ ॥ वेदज्ञाता लोग जिसका वर्णन करते हैं, चारणों और सिद्धोंके समूहने जिसका गान किया है तथा योगका सेवन करनेवाले और योगीलोग जिसका गुणगान करते हैं, भगवान् सूर्यका वह श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ७ ॥ जो समस्त जनोंमें पूजित है, इस मर्त्यलोकमें प्रकाश करता है तथा काल और कल्पके क्षयका कारण भी है, वह सूर्यभगवान्का श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ८ ॥ जो संसारकी सृष्टि करनेवाले ब्रह्मा आदिमें प्रसिद्ध है, जो संसारकी उत्पत्ति, रक्षा एवं प्रलय करनेमें समर्थ है और जिसमें समस्त जगत् लीन हो जाता है, वह भगवान् सूर्यका श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ९ ॥ जो सर्वान्तर्यामी भगवान् विष्णुकी आत्मा, विशुद्ध तत्त्ववाला परमधाम है और सूक्ष्मबुद्धिवालोंके द्वारा योगमार्गसे गमन करने योग्य है, वह भगवान् सूर्यका श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ १० ॥ वेदके जाननेवाले जिसका वर्णन करते हैं, चारण और सिद्धगण जिसको गाते हैं और वेदज्ञलोग जिसका स्मरण करते हैं, वह सूर्यभगवान्का श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ ११ ॥ जिनका मण्डल वेदवेत्ताके द्वारा गाया गया है और जो योगियोंसे योगमार्गद्वारा अनुगमन करने योग्य हैं, उन सब वेदोंके स्वरूप भगवान् सूर्यको प्रणाम करता हूँ । उनका वह श्रेष्ठ मण्डल मुझे पवित्र करे ॥ १२ ॥ जो पुरुष परम पवित्र इस सूर्यमण्डलात्मकस्तोत्रका पाठ सर्वदा करता है, वह सब पापोंसे मुक्त हो विशुद्धचित्त होकर सूर्यलोकमें प्रतिष्ठा पाता है ॥ १३ ॥

## अन्तरमें राशि-राशि किरणें उतार दो ।'

( रचयिता—डॉ० श्रीछोटेलालजी शर्मा, 'नागेन्द्र', एम्० ए०, पी०-एच्० डी०, बी० एड्० )

दिशि-दिशि दौड़ के बढ़ाता तम-तोम उर
मनके तुरंग-हेतु ज्योतिका सवार दो ।
चलता विभामें, उपजाता भ्रम पाश कटु,
सृष्टि रचना की यह पटुता विदार दो ॥
रविदेव ! स्थैर्य-धैर्य दीजिये जी चञ्चलको,
मंजुल दृगञ्चलमें स्नेह-सुधा-धार दो ।
भाग्य-वाटिकाके सुभग सुमन खिल उठें,
अन्तरमें राशि-राशि किरणें उतार दो ॥

# श्रीसूर्यस्तवराजः

वसिष्ठ उवाच

स्तुवंस्तत्र ततः साम्बः कृशो धमनि संततः।
राजन् नामसहस्रेण सहस्रांशुं दिवाकरम् ॥ १ ॥
खिद्यमानं तु तं दृष्ट्वा सूर्यः कृष्णात्मजं तदा।
स्वप्ने तु दर्शनं दत्त्वा पुनर्वचनमब्रवीत् ॥ २ ॥

श्रीसूर्य उवाच

साम्ब साम्ब महाबाहो शृणु जाम्बवतीसुत।
अलं नामसहस्रेण पठंस्त्वेवं स्तवं शुभम् ॥ ३ ॥
यानि नामानि गुह्यानि पवित्राणि शुभानि च।
तानि ते कीर्तयिष्यामि श्रुत्वा तमवधारय ॥ ४ ॥
ॐविकर्तनो विवस्वांश्च मार्तण्डो भास्करो रविः।
लोकप्रकाशकः श्रीमांल्लोकचक्षुर्ग्रहेश्वरः ॥ ५ ॥
लोकसाक्षी त्रिलोकेशः कर्ता हर्ता तमिस्रहा।
तपनस्तापनश्चैव शुचिः सप्ताश्ववाहनः ॥ ६ ॥
गभस्तिहस्तो ब्रह्मा च सर्वदेवनमस्कृतः।
एकविंशतिरित्येष स्तव इष्टः सदा मम ॥ ७ ॥
शरीरारोग्यदश्चैव धनवृद्धियशस्करः।
स्तवराज इति ख्यातस्त्रिषु लोकेषु विश्रुतः ॥ ८ ॥
य एतेन महाबाहो द्वे संध्येऽस्तमनोदये।
स्तौति मां प्रणतो भूत्वा सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ९ ॥
कायिकं वाचिकं चापि मानसं यच्च दुष्कृतम्।
तत् सर्वमेकजाप्येन प्रणश्यति ममाग्रतः ॥ १० ॥
एष जप्यश्च होमश्च संध्योपासनमेव च।
बलिमन्त्रोऽर्घ्यमन्त्रश्च धूपमन्त्रस्तथैव च ॥ ११ ॥
अन्नप्रदाने स्नाने च प्रणिपाते प्रदक्षिणे।
पूजितोऽयं महामन्त्रः सर्वव्याधिहरः शुभः ॥ १२ ॥
एवमुक्त्वा तु भगवान् भास्करो जगदीश्वरः।
आमन्त्र्य कृष्णतनयं तत्रैवान्तरधीयत ॥ १३ ॥

साम्बोऽपि स्तवराजेन स्तुत्वा सप्ताश्ववाहनम्।
पूतात्मा नीरुजः श्रीमांस्तस्माद् रोगाद् विमुक्तवान् ॥ १४ ॥

इति साम्बपुराणे रोगापनयने श्रीसूर्यवक्त्रविनिर्गतः स्तवराजः समाप्तः ॥
( अध्याय २५ । १-१४ )

**वसिष्ठजी कहते हैं**—राजन्! एक समयकी बात है, भगवान् श्रीकृष्णके पुत्र साम्ब गलित कुष्ठसे सन्तप्त एवं दुर्बल होकर सूर्यसहस्रनामके पाठद्वारा भगवान् सूर्यकी स्तुति कर रहे थे। उनका मन अत्यन्त क्षुब्ध हो गया था। ऐसी स्थितिमें उन्हें देखकर भुवनभास्करने स्वप्नमें दर्शन दिया और पुनः बोले ॥ १-२ ॥

**श्रीसूर्यने कहा**—जाम्ववतीनन्दन साम्ब! सुनो। विशाल भुजासे शोभा पानेवाले साम्ब! इस सहस्रनामके पाठमें बड़ा श्रम है, अतः अब इसे तुम छोड़ दो। तुम कल्याणकारक स्तवराजका पाठ करो ॥ ३ ॥ इस स्तवराजमें जितने गोपनीय, पवित्र और कल्याणकारक नाम हैं, उन सबका तुम्हारे सामने वर्णन करता हूँ। इसे सुनकर उन्हें हृदयमें स्थान दो ॥ ४ ॥ ॐ विकर्तन, विवस्वान्, मार्तण्ड, भास्कर, रवि, लोकप्रकाशक, श्रीमान्, लोकचक्षु, ग्रहेश्वर, लोकसाक्षी, त्रिलोकेश, कर्ता, हर्ता, तमिस्रहा, तपन, तापन, शुचि, सप्ताश्ववाहन, गभस्तिहस्त, ब्रह्मा और सर्वदेवनमस्कृत इन इक्कीस नामोंवाला यह स्तवराज मुझे सदा प्रिय है ॥ ५—७ ॥ इस स्तवराजके प्रभावसे शरीर नीरोग होता है, धनकी वृद्धि होती है तथा उपासक यशस्वी बन जाता है। यह तीनों लोकोंमें सूर्य-स्तवराजनामसे प्रसिद्ध है और इसकी बड़ी ख्याति है ॥ ८ ॥ महाबाहो! जो व्यक्ति प्रातःकाल और सायंकाल दोनों सन्ध्याओंमें नम्रतापूर्वक इस स्तवराजको पढ़कर मेरी स्तुति करता है, उसके सम्पूर्ण संचित पाप समाप्त हो जाते हैं ॥ ९ ॥ यही नहीं, मेरे सामने स्थित होकर संध्योपासन, मन्त्र-जप, मन्त्रपूर्वक धूप, हवन, अर्घ्य और बलि प्रदान करनेवालेके पाप नष्ट हो जाते हैं तथा इस स्तवराजका पाठ करनेवाले व्यक्तिके शरीर, मन और वाणीके द्वारा जितने पाप बन चुके हैं, वे सभी एक बारके पढ़नेसे ही नष्ट हो जाते हैं ॥ १०—११ ॥ अन्नका दान करनेके अवसरपर, स्नानकालमें तथा प्रणाम एवं प्रदक्षिणाके समय प्रत्येक अवसरपर इस पूजनीय महामन्त्रका पाठ करना चाहिये। यह कल्याणकारी मन्त्र सम्पूर्ण व्याधियोंको दूर कर देता है ॥ १२ ॥

राजन्! जगत्प्रभु भगवान् सूर्यने कृष्णकुमार साम्बको इस प्रकार कहा; पुनः उनकी अनुमति लेकर और वहीं अन्तर्धान हो गये ॥ १३ ॥ तब साम्बने भी इस स्तवराजको पढ़कर भगवान् सूर्यकी स्तुति की। परिणाम-स्वरूप वे परम पवित्र, नीरोग, अत्यन्त सुशोभित हो उस रोगसे छुटकारा पा गये ॥ १४ ॥

( साम्बपुराण, अध्याय २५ । १-१४ )

# आदित्यहृदय

इस 'आदित्यहृदय' नामक स्तोत्रका विनियोग एवं न्यासविधि इस प्रकार है—

## विनियोग

ॐ अस्य आदित्यहृदयस्तोत्रस्यागस्त्यऋषिरनुष्टुप्छन्दः, आदित्यहृदयभूतो भगवान् ब्रह्मा देवता निरस्ताशेषविघ्नतया ब्रह्मविद्यासिद्धौ सर्वत्र जयसिद्धौ च विनियोगः।

**ऋष्यादिन्यास**—ॐ अगस्त्यऋषये नमः, शिरसि। ॐ अनुष्टुप्छन्दसे नमः, मुखे। ॐ आदित्यहृदयभूतब्रह्मदेवतायै नमः, हृदि। ॐ बीजाय नमः, गुह्ये। ॐ रश्मिमते शक्तये नमः, पादयोः। ॐ तत्सवितुरित्यादिगायत्रीकीलकाय नमः, नाभौ।

इस स्तोत्रके अङ्गन्यास और करन्यास तीन प्रकारसे किये जाते हैं। केवल प्रणवसे, गायत्री-मन्त्रसे अथवा 'रश्मिमते नमः' इत्यादि छः नाम-मन्त्रोंसे। यहाँ नाम-मन्त्रोंसे किये जानेवाले न्यासका प्रकार बताया जाता है—

**करन्यास**—ॐ रश्मिमते अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ समुद्यते तर्जनीभ्यां नमः। ॐ देवासुरनमस्कृताय मध्यमाभ्यां नमः। ॐ विवस्वते अनामिकाभ्यां नमः। ॐ भास्कराय कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ भुवनेश्वराय करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः।

**हृदयादि अङ्गन्यास**—ॐ रश्मिमते हृदयाय नमः। ॐ समुद्यते शिरसे स्वाहा। ॐ देवासुरनमस्कृताय शिखायै वषट्। ॐ विवस्वते कवचाय हुम्। ॐ भास्कराय नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ भुवनेश्वराय अस्त्राय फट्।

इस प्रकार न्यास करके निम्नाङ्कित गायत्री-मन्त्रसे भगवान् सूर्यका ध्यान एवं नमस्कार करना चाहिये—

ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्। तत्पश्चात् 'आदित्यहृदय' स्तोत्रका पाठ करना चाहिये। स्तोत्र इस प्रकार है—

ततो युद्धपरिश्रान्तं समरे चिन्तया स्थितम्। रावणं चाग्रतो दृष्ट्वा युद्धाय समुपस्थितम्॥ १॥
दैवतैश्च समागम्य द्रष्टुमभ्यागतो रणम्। उपगम्याब्रवीद् राममगस्त्यो भगवांस्तदा॥ २॥
राम राम महाबाहो श्रृणु गुह्यं सनातनम्। येन सर्वानरीन् वत्स समरे विजयिष्यसे॥ ३॥
आदित्यहृदयं पुण्यं सर्वशत्रुविनाशनम्। जयावहं जपं नित्यमक्षयं परमं शिवम्॥ ४॥
सर्वमङ्गलमाङ्गल्यं सर्वपापप्रणाशनम्। चिन्ताशोकप्रशमनमायुर्वर्धनमुत्तमम्॥ ५॥
रश्मिमन्तं समुद्यन्तं देवासुरनमस्कृतम्। पूजयस्व विवस्वन्तं भास्करं भुवनेश्वरम्॥ ६॥
सर्वदेवात्मको ह्येष तेजस्वी रश्मिभावनः। एष देवासुरगणाँल्लोकान् पाति गभस्तिभिः॥ ७॥
एष ब्रह्मा च विष्णुश्च शिवः स्कन्दः प्रजापतिः। महेन्द्रो धनदः कालो यमः सोमो ह्यपांपतिः॥ ८॥
पितरो वसवः साध्या अश्विनौ मरुतो मनुः। वायुर्वह्निः प्रजाः प्राण ऋतुकर्ता प्रभाकरः॥ ९॥
आदित्यः सविता सूर्यः खगः पूषा गभस्तिमान्। सुवर्णसदृशो भानुर्हिरण्यरेता दिवाकरः॥ १०॥
हरिदश्वः सहस्रार्चिः सप्तसप्तिर्मरीचिमान्। तिमिरोन्मथनः शम्भुस्त्वष्टा मार्तण्डकोऽंशुमान्॥ ११॥
हिरण्यगर्भः शिशिरस्तपनोऽहस्करो रविः। अग्निगर्भोऽदितेः पुत्रः शङ्खः शिशिरनाशनः॥ १२॥
व्योमनाथस्तमोभेदी ऋग्यजुःसामपारगः। घनवृष्टिरपां मित्रो विन्ध्यवीथीप्लवंगमः॥ १३॥
आतपी मण्डली मृत्युः पिङ्गलः सर्वतापनः। कविर्विश्वो महातेजा रक्तः सर्वभवोद्भवः॥ १४॥

नक्षत्रग्रहताराणामधिपो विश्वभावनः। तेजसामपि तेजस्वी द्वादशात्मन् नमोऽस्तु ते ॥ १५ ॥
नमः पूर्वाय गिरये पश्चिमायाद्रये नमः। ज्योतिर्गणानां पतये दिनाधिपतये नमः ॥ १६ ॥
जयाय जयभद्राय हर्यश्वाय नमो नमः। नमो नमः सहस्रांशो आदित्याय नमो नमः ॥ १७ ॥
नम उग्राय वीराय सारङ्गाय नमो नमः। नमः पद्मप्रबोधाय प्रचण्डाय नमोऽस्तु ते ॥ १८ ॥
ब्रह्मेशानाच्युतेशाय सूरायादित्यवर्चसे। भास्वते सर्वभक्षाय रौद्राय वपुषे नमः ॥ १९ ॥
तमोघ्नाय हिमघ्नाय शत्रुघ्नायामितात्मने। कृतघ्नघ्नाय देवाय ज्योतिषां पतये नमः ॥ २० ॥
तप्तचामीकराभाय हरये विश्वकर्मणे। नमस्तमोऽभिनिघ्नाय रुचये लोकसाक्षिणे ॥ २१ ॥
नाशयत्येष वै भूतं तमेव सृजति प्रभुः। पायत्येष तपत्येष वर्षत्येष गभस्तिभिः ॥ २२ ॥
एष सुप्तेषु जागर्ति भूतेषु परिनिष्ठितः। एष चैवाग्निहोत्रं च फलं चैवाग्निहोत्रिणाम् ॥ २३ ॥
देवाश्च क्रतवश्चैव क्रतूनां फलमेव च। यानि कृत्यानि लोकेषु सर्वेषु परमप्रभुः ॥ २४ ॥
एनमापत्सु कृच्छ्रेषु कान्तारेषु भयेषु च। कीर्तयन् पुरुषः कश्चिन्नावसीदति राघव ॥ २५ ॥
पूजयस्वैनमेकाग्रो देवदेवं जगत्पतिम्। एतत् त्रिगुणितं जप्त्वा युद्धेषु विजयिष्यसि ॥ २६ ॥
अस्मिन् क्षणे महाबाहो रावणं त्वं जहिष्यसि। एवमुक्त्वा ततोऽगस्त्यो जगाम स यथागतम् ॥ २७ ॥
एतच्छ्रुत्वा महातेजा नष्टशोकोऽभवत् तदा। धारयामास सुप्रीतो राघवः प्रयतात्मवान् ॥ २८ ॥
आदित्यं प्रेक्ष्य जप्त्वेदं परं हर्षमवाप्तवान्। त्रिराचम्य शुचिर्भूत्वा धनुरादाय वीर्यवान् ॥ २९ ॥
रावणं प्रेक्ष्य हृष्टात्मा जयार्थं समुपागमत्। सर्वयत्नेन महता वृतस्तस्य वधेऽभवत् ॥ ३० ॥
अथ रविरवदन्निरीक्ष्य रामं मुदितमनाः परमं प्रहृष्यमाणः।
निशिचरपतिसंक्षयं विदित्वा सुरगणमध्यगतो वचस्त्वरेति ॥ ३१ ॥

इति वाल्मीकीयरामायणोक्तमादित्यहृदयं समाप्तम् ॥

श्रीरामचन्द्रजी युद्धसे थककर चिन्ता करते हुए रणभूमिमें खड़े थे। इतनेमें रावण भी युद्धके लिये उनके सामने उपस्थित हो गया। यह देख भगवान् अगस्त्य मुनि, जो युद्ध देखनेके लिये देवताओंके साथ आये थे, श्रीरामके पास जाकर बोले— ॥ १-२ ॥ सबके हृदयमें रमण करनेवाले महाबाहो राम! यह सनातन गोपनीय स्तोत्र सुनो। वत्स! इसके जपसे तुम युद्धमें अपने समस्त शत्रुओंपर विजय पा जाओगे ॥ ३ ॥ इस गोपनीय स्तोत्रका नाम है—'आदित्यहृदय'। यह परम पवित्र और सम्पूर्ण शत्रुओंका नाश करनेवाला है। इसके जपसे सदा विजयकी प्राप्ति होती है। यह नित्य अक्षय और परम कल्याणमय स्तोत्र है। सम्पूर्ण मङ्गलोंका भी मङ्गल है। इससे सब पापोंका नाश हो जाता है। यह चिन्ता और शोकको मिटाने तथा आयुको बढ़ानेवाला उत्तम साधन है ॥ ४-५ ॥ 'भगवान् सूर्य अपनी अनन्त किरणोंसे सुशोभित (रश्मिमान्) हैं। ये नित्य उदय होनेवाले (समुद्यन्), देवता और असुरोंसे नमस्कृत, विवस्वान् नामसे प्रसिद्ध, प्रभाका विस्तार करनेवाले (भास्कर) और संसारके स्वामी (भुवनेश्वर) हैं। तुम इनका (रश्मिमते नमः, समुद्यते नमः, देवासुरनमस्कृताय नमः, विवस्वते नमः, भास्कराय नमः, भुवनेश्वराय नमः—इन छः नाम-मन्त्रोंके द्वारा) पूजन करो ॥ ६ ॥ सम्पूर्ण देवता इन्हींके स्वरूप हैं। ये तेजकी राशि तथा अपनी किरणोंसे जगत्को सत्ता एवं स्फूर्ति प्रदान करनेवाले हैं। ये ही अपनी रश्मियोंका प्रसार करके देवता और असुरोंसहित सम्पूर्ण लोकोंका पालन करते हैं ॥ ७ ॥। ये ही ब्रह्मा, विष्णु, शिव, स्कन्द, प्रजापति, इन्द्र, कुबेर, काल, यम, चन्द्रमा, मनु, वायु, अग्नि, प्रजा, प्राण, ऋतुओंको प्रकट करनेवाले तथा प्रभाके पुञ्ज हैं ॥ ८-९ ॥। इन्हींके नाम—आदित्य (अदितिपुत्र), सविता (जगत्को

उत्पन्न करनेवाले ), सूर्य ( सर्वव्यापक ), खग ( आकाशमें विचरनेवाले ), पूषा ( पोषण करनेवाले ), गभस्तिमान् ( प्रकाशमान् ), सुवर्णसदृश, भानु ( प्रकाशक ), हिरण्यरेता ( ब्रह्माण्डकी उत्पत्तिके बीज ), दिवाकर (रात्रिका अन्धकार दूरकर दिनका प्रकाश फैलानेवाले ), हरिदश्व ( दिशाओंमें व्यापक अथवा हरे रंगके घोड़ोंवाले ), सहस्रार्चि ( हजारों किरणोंसे सुशोभित ), सप्तसप्ति ( सात घोड़ोंवाले ), मरीचमान् ( किरणोंसे सुशोभित ), तिमिरोन्मथन ( अन्धकारका नाश करनेवाले ), शम्भु ( कल्याणके उद्गमस्थान ), त्वष्टा ( भक्तोंका दुःख दूर करने अथवा जगत्का संहार करनेवाले ), मार्तण्डक ( ब्रह्माण्डको जीवन प्रदान करनेशाले ), अंशुमान् ( किरण धारण करनेवाले ), हिरण्यगर्भ ( ब्रह्मा ), शिशिर ( स्वभावसे ही सुख देनेवाले ), तपन ( गर्मी पैदा करनेवाले ), अहस्कर ( दिनकर ), रवि ( सबके स्तुतिके पात्र ), अग्निगर्भ ( अग्निको गर्भमें धारण करनेवाले ), अदितिपुत्र, शङ्ख ( आनन्दरूप एवं व्यापक ), शिशिरनाशन ( शीतका नाश करनेवाले ), व्योमनाथ (आकाशके स्वामी ), तमोभेदी ( अन्धकारको नष्ट करनेवाले ), ऋक्, यजुः और सामवेदके पारगामी, घनवृष्टि ( घनी वृष्टिके कारण ) अपां मित्र ( जलको उत्पन्न करनेवाले ), विन्ध्यवीथीप्लवङ्गम ( आकाशमें तीव्र वेगसे चलनेवाले ), आतपी ( घाम उत्पन्न करनेवाले ), मण्डली ( किरणसमूहको धारण करनेवाले ), मृत्यु ( मौतके कारण ), पिङ्गल ( भूरे रंगवाले ), सर्वतापन ( सबको ताप देनेवाले ), कवि ( त्रिकालदर्शी ), विश्व ( सर्वस्वरूप ), महातेजस्वी, रक्त ( लाल रंगवाले ), सर्वभवोद्भव ( सबकी उत्पत्तिके कारण, नक्षत्र, ग्रह और तारोंके स्वामी ), विश्वभावन ( जगत्की रक्षा करनेवाले ), तेजस्वियोंमें भी अति तेजस्वी तथा द्वादशात्मा ( बारह स्वरूपोंमें अभिव्यक्त ) हैं। ( इन सभी नामोंसे प्रसिद्ध सूर्यदेव ! ) आपको नमस्कार है। ॥ १०-१५॥ पूर्वगिरि—उदयाचल तथा पश्चिमगिरि-अस्ताचलके रूपमें आपको नमस्कार है। ज्योतिर्गणों ( ग्रहों और तारों ) के स्वामी तथा दिनके अधिपति आपको प्रणाम है ॥ १६॥। आप जयस्वरूप तथा विजय और कल्याणके दाता हैं। आपके रथमें हरे रंगके घोड़े जुते रहते हैं। आपको बारंबार नमस्कार है। सहस्रों किरणोंसे सुशोभित भगवान् सूर्य ! आपको बारंबार प्रणाम है। आप अदितिके पुत्र होनेके कारण आदित्यनामसे प्रसिद्ध हैं, आपको नमस्कार है॥१७॥ उग्र ( अभक्तोंके लिये भयंकर ), वीर ( शक्तिसम्पन्न ) और सारंग ( शीघ्रगामी ) सूर्यदेवको नमस्कार है। कमलोंको विकसित करनेवाले प्रचण्ड तेजधारी मार्तण्डको प्रणाम है ॥ १८ ॥ ( परात्पर-रूपमें ) आप ब्रह्मा, शिव और विष्णुके भी स्वामी हैं। सूर आपकी संज्ञा है, यह सूर्यमण्डल आपका ही तेज है, आप प्रकाशसे परिपूर्ण हैं, सबको स्वाहा कर देनेवाली अग्नि आपका ही स्वरूप है, आप रौद्ररूप धारण करनेवाले हैं, आपको नमस्कार है ॥ १९ ॥ आप अज्ञान और अन्धकारके नाशक, जडता एवं शीतके निवारक तथा शत्रुका नाश करनेवाले हैं, आपका स्वरूप अप्रमेय है। आप कृतघ्नोंका नाश करनेवाले, सम्पूर्ण ज्योतियोंके स्वामी और देवस्वरूप हैं, आपको नमस्कार है ॥ २० ॥। आपकी प्रभा तपाये हुए सुवर्णके समान है, आप हरि ( अज्ञानका हरण करनेवाले ) और विश्वकर्मा ( संसारकी सृष्टि करनेवाले ) हैं, तमके नाशक, प्रकाश-स्वरूप और जगत्के साक्षी हैं, आपको नमस्कार है ॥ २१ ॥ रघुनन्दन ! ये भगवान् सूर्य ही सम्पूर्ण भूतोंका संहार, सृष्टि और पालन करते हैं। ये ही अपने किरणोंसे गर्मी पहुँचाते और वर्षा करते हैं ॥ २२ ॥ ये सब भूतोंमें अन्तर्यामीरूपसे स्थित होकर उनके सो जानेपर भी जागते रहते हैं। ये ही अग्निहोत्र तथा अग्निहोत्री पुरुषोंको मिलनेवाले फल हैं ॥ २३ ॥ ( यज्ञमें भाग ग्रहण करनेवाले ) देवता, यज्ञ और यज्ञोंके फल भी ये ही हैं। सम्पूर्ण लोकोंमें जितनी क्रियाएँ होती हैं, उन सबका फल देनेमें ये ही पूर्ण समर्थ हैं ॥ २४ ॥ राघव ! विपत्तिमें,

कष्टमें, दुर्गम मार्गमें तथा और किसी भयके अवसरपर जो कोई पुरुष इन सूर्यदेवका कीर्तन करता है, उसे दुःख नहीं भोगना पड़ता ॥ २५ ॥ इसलिये तुम एकाग्रचित्त होकर इन देवाधिदेव जगदीश्वरकी पूजा करो। इस आदित्य 'हृदय'का तीन बार जप करनेसे तुम युद्धमें विजय पाओगे। ॥ २६ ॥

(महाबाहो! 'तुम इसी क्षण रावणका वध कर सकोगे।' यह कहकर अगस्त्यजी जैसे आये थे, उसी प्रकार चले गये ॥ २७ ॥ उनका उपदेश सुनकर महातेजस्वी श्रीरामचन्द्रजीका शोक दूर हो गया। उन्होंने प्रसन्न होकर शुद्ध चित्तसे आदित्य-हृदयको धारण किया और तीन बार आचमन करके शुद्ध हो भगवान् सूर्यकी ओर देखते हुए इसका तीन बार जप किया। इससे उन्हें बड़ा हर्ष हुआ। फिर परम पराक्रमी रघुनाथजीने धनुष उठाकर रावणकी ओर देखा और उत्साहपूर्वक विजय पानेके लिये वे आगे बढ़े। उन्होंने पूरा प्रयत्न करके रावणके वधका निश्चय किया ॥ २८--३० उस समय देवताओंके मध्यमें खड़े हुए भगवान् सूर्यने प्रसन्न होकर श्रीरामचन्द्रजीकी ओर देखा और निशाचरराज रावणके विनाशका समय निकट जानकर हर्षपूर्वक कहा—'रघुनन्दन! अब शीघ्रता करो' ॥ ३१ ॥)

## याज्ञवल्क्यकृतं सूर्यस्तोत्रम्

### (वाजसनेयशाखाकी प्रादुर्भूति)

नमः सवित्रे द्वाराय मुक्तेरमिततेजसे। ऋग्यजुःसामभूताय त्रयीधाम्ने च ते नमः ॥ १ ॥
नमोऽग्नीषोमभूताय जगतः कारणात्मने। भास्कराय परं तेजस्सौषुम्नं रुचि बिभ्रते ॥ २ ॥
कलाकाष्ठानिमेषादिकालज्ञानात्मरूपिणे। ध्येयाय विष्णुरूपाय परमाक्षररूपिणे ॥ ३ ॥
बिभर्ति यः सुरगणानाप्यायेन्दुं स्वरश्मिभिः। स्वधामृतेन च पितॄंस्तस्मै तृप्त्यात्मने नमः ॥ ४ ॥
हिमाम्बुघर्मवृष्टीनां कर्ता भर्ता च यः प्रभुः। तस्मै त्रिकालरूपाय नमः सूर्याय वेधसे ॥ ५ ॥
अपहन्ति तमो यश्च जगतोऽस्य जगत्पतिः। सत्त्वधामधरो देवो नमस्तस्मै विवस्वते ॥ ६ ॥
सत्कर्मयोग्यो न जनो नैवापः शुद्धिकारणम्। यस्मिन्ननुदिते तस्मै नमो देवाय भास्वते ॥ ७ ॥
स्पृष्टो यदंशुभिर्लोकः क्रियायोग्यो हि जायते। पवित्रताकारणाय तस्मै शुद्धात्मने नमः ॥ ८ ॥
नमः सवित्रे सूर्याय भास्कराय विवस्वते। आदित्यादिभूताय देवादीनां नमो नमः ॥ ९ ॥
हिरण्मयं रथं यस्य केतवोऽमृतवाजिनः। वहन्ति भुवनालोकिचक्षुषं तं नमाम्यहम् ॥ १० ॥

**श्रीपराशर उवाच**

इत्येवमादिभिस्तेन स्तूयमानस्य वै रविः। वाजिरूपधरः प्राह व्रियतामिति वाञ्छितम् ॥
याज्ञवल्क्यस्तदा प्राह प्रणिपत्य दिवाकरम्। यजूंषि तानि मे देहि यानि सन्ति न मे गुरौ ॥
एवमुक्तो ददौ तस्मै यजूंषि भगवान् रविः। अयातयामसंज्ञानि यानि वेत्ति न तद्गुरुः ॥
यजूंषि यैरधीतानि तानि विप्रैर्द्विजोत्तम। वाजिनस्ते समाख्याताः सूर्योऽप्यश्वोऽभवद्यतः ॥
शाखाभेदास्तु तेषां वै दश पञ्च च वाजिनाम्। काण्वाद्याः सुमहाभाग याज्ञवल्क्याः प्रकीर्तिताः ॥

याज्ञवल्क्यजी बोले—अतुलित तेजस्वी, मुक्तिके द्वारस्वरूप तथा वेदत्रयरूप, तेजसे सम्पन्न एवं ऋक्, यजुः तथा सामस्वरूप सवितादेवको नमस्कार है। जो अग्नि और चन्द्रमारूप जगत्के कारण और सुषुम्न नामक

परमतेजको धारण करनेवाले हैं, उन भगवान् भास्करको नमस्कार है । कला, काष्ठा, निमेष आदि काल-ज्ञानके कारण तथा ध्यान करनेयोग्य परब्रह्मस्वरूप विष्णुमय श्रीसूर्यदेवको नमस्कार है । जो अपनी किरणोंसे चन्द्रमाको पोषित करते हुए देवताओंको तथा स्वधारूप अमृतसे पितृगणको तृप्त करते हैं, उन तृप्तिरूप सूर्यदेवको नमस्कार है । जो हिम, जल और उष्णताके कर्ता ( अर्थात् शीत, वर्षा और ग्रीष्म आदि ऋतुओंके कारण ) हैं और (जगत्का) पोषण करनेवाले हैं, उन त्रिकालमूर्ति विधाता भगवान् सूर्यको नमस्कार है । जो जगत्पति इस सम्पूर्ण जगत्के अन्धकारको दूर करते हैं, उन सत्त्वमूर्तिधारी विवस्वान्को नमस्कार है । जिनके उदित हुए बिना मनुष्य सत्कर्ममें प्रवृत्त नहीं हो सकते और जल शुद्धिका कारण नहीं हो सकता, उन भास्वान् ( प्रकाशमान् ) देवको नमस्कार है । जिनके किरणसमूहका स्पर्श होनेपर लोककर्मानुष्ठानके योग्य होता है, उन पवित्रताके कारण, शुद्धस्वरूप सूर्यदेवको नमस्कार है । भगवान् सविता, सूर्य, भास्कर और विवस्वान्को नमस्कार है, देवता आदि समस्त भूतोंके आदिभूत आदित्यदेवको वारंबार नमस्कार है । जिनका तेजोमय रथ है, प्रज्ञारूप ध्वजाएँ हैं, जिन्हें ( छन्दोमय ) अमर अश्वगण वहन करते हैं तथा जो त्रिभुवनको प्रकाशित करनेवाले नेत्ररूप हैं, उन सूर्यदेवको मैं नमस्कार करता हूँ ॥

**श्रीपराशरजी बोले**—याज्ञवल्क्यजीके इस प्रकार स्तुति करनेपर भगवान् सूर्य अश्वरूपसे प्रकट होकर बोले—तुम अपना अभीष्ट वर माँगो । तब याज्ञवल्क्यजीने उन्हें प्रणाम करके कहा—'आप मुझे उन यजुःश्रुतियोंका उपदेश कीजिये जिन्हें मेरे गुरुजी भी न जानते हों ।' उनके ऐसा कहनेपर भगवान् सूर्यने उन्हें 'अयातयाम' नामक यजुःश्रुतियोंका उपदेश दिया, जिन्हें उनके गुरु वैशम्पायनजी भी नहीं जानते थे । हे द्विजोत्तम ! उन श्रुतियोंको जिन ब्राह्मणोंने पढ़ा था वे 'वाजी' नामसे विख्यात हुए, क्योंकि उनका उपदेश करते समय सूर्य भी अश्वरूप हो गये थे । महाभाग ! उन वाजिश्रुतियोंकी काण्व आदि पंद्रह शाखाएँ हैं, वे सब शाखाएँ महर्षि याज्ञवल्क्यद्वारा प्रवृत्त की हुई कही जाती हैं । [ वाजसनेयी शाखा उत्पत्तिकी यह मूल गाथा है । ] ॥१—१५॥

( विष्णुपुराण तृतीय अंशके पाँचवें अध्यायसे )

## सूर्य-प्रार्थना

चौ०—सूर्यदेव ! मैं सुमिरौं तोही । सुमिरत ज्ञान-बुद्धि दे मोही ॥
तुम आदित परमेश्वर स्वामी । अलख निरञ्जन अन्तरजामी ॥
ज्योति-प्रताप तिहूँ पुर राजै । रूप मनोहर कुण्डल भ्राजै ॥
नील वर्ण छवि तुव असवारी । ग्यान निधान धरम व्रतधारी ॥
एक रूप राजत तिहुँ लोका । सुमिरत नाम मिटै सब सोका ॥
नमस्कार करि जो नर ध्यावहिं । सुख-सम्पति नानाविधि पावहिं ॥
दो०—ध्यान करत ही मिटत तम उर अति होत प्रकास ।
जै आदित सर्वस्व सिव देहु भक्ति सुखरास ॥

(—कविवर आदित्यके अप्रकाशित 'सूर्यावलोकन'से; )
प्रेषक—श्रीकृष्णपाल सिंह गौतम, एम्० ए०, बी०एड्०; )

# नवग्रह-पूजन-विधि

( नवग्रहोंकी वेदीमें सूर्यादिग्रहोंका आकार, रंग आकृति और आवाहनादिके लिये मन्त्र— )

*सूर्य-मण्डलके मध्यमें ( गोलाकार लाल )*

जपाकुसुमसङ्काशं काश्यपेयं महाद्युतिम्।
तमोऽरिं सर्वपापघ्नं सूर्यमावाहयाम्यहम्॥

ॐ आ कृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च। हिरण्ययेन सविता रथेनाऽदेवो याति भुवनानि पश्यन्॥

( ऋक्० १। ३५। २; यजु० ३३। ४३ )

ॐ भूर्भुवः स्वः कलिङ्गदेशोद्भव काश्यपगोत्र रक्तवर्ण भो सूर्य इहागच्छ इह तिष्ठ। सूर्याय नमः। सूर्यमावाहयामि, स्थापयामि पूजयामि॥

( बायें हाथमें अक्षत रखकर दाहिने हाथसे प्रत्येक ग्रहके स्थानपर उसे छोड़ता जाय। )

*सोम अग्निकोणमें ( अर्धचन्द्र, सफेद )*

दधिशङ्खतुषाराभं क्षीरोदार्णवसम्भवम्।
ज्योत्स्नापतिं निशानाथं सोममावाहयाम्यहम्॥

ॐ इमं देवा असपत्नꣳ सुवद्ध्वम्महते क्षत्राय महते ज्येष्ठ्याय महते जानराज्यायेन्द्रस्येन्द्रियाय। इमममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विशऽएष वोमी राजासोमोऽस्माकं ब्राह्मणानां राजा।

( यजु० ९। ४० )

ॐ भूर्भुवः स्वः यमुनातीरोद्भव आत्रेयगोत्र शुक्लवर्ण भो सोम इहागच्छ इह तिष्ठ। सोमाय नमः। सोममावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि॥

*मङ्गल—दक्षिणमें ( त्रिकोण, लाल )*

धरणीगर्भसम्भूतं विद्युत्तेजसमप्रभम्।
कुमारं शक्तिहस्तं च भौममावाहयाम्यहम्॥

ॐ अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिःपृथिव्या अयम्। अपां रेतांसि जिन्वति॥

( ऋक्० ८। ४४। १६; यजु० १३। १४ )

ॐ भूर्भुवः स्वः अवन्तिकापुरोद्भव भारद्वाज-गोत्र रक्त वर्ण भो भौम इहागच्छ इह तिष्ठ। भौमाय नमः। भौममावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि॥

*बुध—ईशान कोणमें ( धनुष, हरा )*

प्रियङ्गुकलिकाभासं रूपेणाप्रतिमं बुधम्।
सौम्यं सौम्यगुणोपेतं बुधमावाहयाम्यहम्॥

ॐ उद्बुध्यस्वाग्ने प्रतिजागृहि त्वमिष्टापूर्तेसꣳ सृजेथामयञ्च।

अस्मिन्सधस्थेऽअध्युत्तरस्मिन् विश्वेदेवा यजमानश्च सीदत।

( यजु० १५। ५४ )

ॐ भूर्भुवः स्वः मगधदेशोद्भव आत्रेयगोत्र हरितवर्ण भो बुध इहागच्छ इह तिष्ठ। बुधाय नमः। बुधमावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

*बृहस्पति—उत्तरमें ( अष्टदल, पीला )*

देवानां च मुनीनां च गुरुं काञ्चनसंनिभम्।
वन्द्यभूतं त्रिलोकानां गुरुमावाहयाम्यहम्॥

ॐ बृहस्पते अति यदर्यो अर्हाद्द्युमद् विभाति क्रतुमज्जनेषु। यद् दीदयच्छवसऽऋतप्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्॥

( ऋक्० २। २३। १५; यजु० २६। ३ )

ॐ भूर्भुवः स्वः सिन्धुदेशोद्भव आङ्गिरसगोत्र पीतवर्ण भो बृहस्पते इहागच्छ इह तिष्ठ।

बृहस्पतये नमः। बृहस्पतिमावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि॥

*शुक्र—पूर्वमें ( चतुष्कोण, सफेद )*

हिमकुन्दमृणालाभं दैत्यानां परमं गुरुम्।
सर्वशास्त्रप्रवक्तारं शुक्रमावाहयाम्यहम्॥

ॐ अन्नात्परिस्रुतो रसं ब्रह्मणा व्यपिबत्क्षत्रं पयः सोमं प्रजापतिः। ऋतेन सत्यमिन्द्रियं पिवानं शुक्रमन्धसऽइन्द्रस्येन्द्रियमिदं पयोऽमृतं मधु॥

( यजु० १९। ७५ )

ॐ भूर्भुवः स्वः भोजकटदेशोद्भव भार्गवगोत्र शुक्लवर्ण भो शुक्र इहागच्छ इह तिष्ठ। शुक्राय नमः। शुक्रमवाहयामि स्थापयामि, पूजयामि।

शनि—पश्चिममें काला मनुष्य

नीलाम्बुजसमाभासं रविपुत्रं यमाग्रजम् ।
छायामार्तण्डसम्भूतं शनिमावाहयाम्यहम् ॥
ॐ शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये ।
शं योरभिस्रवन्तु नः ।
( ऋक्० १० । ९ । ४; यजु० ३६ । १२ )

ॐ भूर्भुवः स्वः सौराष्ट्रदेशोद्भव काश्यप सगोत्र कृष्णवर्ण भो शनैश्चर इहागच्छ इह तिष्ठ । शनैश्चराय नमः । शनैश्चरमावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि ।

राहु—नैर्ऋत्य कोणमें ( मकर, काला )

अर्द्धकायं महावीर्यं चन्द्रादित्यविमर्दनम् ।
सिंहिकागर्भसम्भूतं राहुमावाहयाम्यहम् ॥
ॐ कया नश्चित्र आ भुवदूती सदावृधः सखा ।
कया शचिष्ठया वृता ॥
( ऋक्० ४ । ३१ । १; यजु० २७ । ३९ )

ॐ भूर्भुवः स्वः राठिनापुरोद्भव पैठिनसगोत्र कृष्णवर्ण भो राहो इहागच्छ इह तिष्ठ । राहवे नमः । राहुमावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि ।

केतु—वायव्य कोणमें ( ध्वजा, काली )

पलाशधूम्रसङ्काशं तारकाग्रहमस्तकम् ।
रौद्रं रौद्रात्मकं घोरं केतुमावाहयाम्यहम् ॥
ॐ केतुं कृण्वन्नकेतवे पेशो मर्या अपेशसे ।
समुषद्भिरजायथाः ॥
( ऋक्० १ । ६ । ३; यजु० २९ । ३७ )

ॐ भूर्भुवः स्वः अन्तर्वेदिसमुद्भव जैमिनिगोत्र कृष्णवर्ण भो केतो इहागच्छ इह तिष्ठ । केतवे नमः । केतुमावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि ।

आवाहन-स्थापनकर षोडशोपचारसे अथवा पञ्चोपचारसे तन्त्रेण ( एकसाथ ) 'सूर्यादि नवग्रहेभ्यो नमः'—इस नाम-मन्त्रसे पूजन करके नीचे लिखी प्रार्थना करे ।

ॐ ब्रह्मा मुरारिस्त्रिपुरान्तकारी
भानुः शशी भूमिसुतो बुधश्च ।
गुरुश्च शुक्रः शनिराहुकेतवः
सर्वे ग्रहाः शान्तिकरा भवन्तु ॥

नीचे लिखे वाक्यसे अक्षत छोड़े ।

अनया पूजया सूर्यादिनवग्रहाः प्रीयन्तां न मम ॥

पूजनके अनन्तर सबल शरीर, आयु, यश और ऐश्वर्यकी प्राप्ति तथा अनेक प्रकारके विघ्न एवं दुःस्वप्नादि दोषके नाश-हेतु श्रीव्यासदेवद्वारा रचित 'नवग्रह-स्तोत्र' या 'नवग्रह-कवच'का पाठ करना चाहिये । इसके नित्य पाठसे अनेक लाभ होते हैं ।

## नवग्रह-कवच

ॐ शिरो मे पातु मार्त्तण्डः कपालं रोहिणीपतिः ।
मुखमङ्गारकः पातु कण्ठं च शशिनन्दनः ॥
बुद्धिं जीवः सदा पातु हृदयं भृगुनन्दनः ।
जठरं च शनिः पातु जिह्वां मे दितिनन्दनः ॥
पादौ केतुः सदा पातु वाराः सर्वाङ्गमेव च ।
तिथयोऽष्टौ दिशः पान्तु नक्षत्राणि वपुः सदा ॥
अंसौ राशिः सदा पातु योगश्च स्थैर्यमेव च ।
सुचिरायुः सुखी पुत्री युद्धे च विजयी भवेत् ॥
रोगात्प्रमुच्यते रोगी बन्धो मुच्येत बन्धनात् ॥
श्रियं च लभते नित्यं रिष्टिस्तस्य न जायते ।
यः करे धारयेन्नित्यं तस्य रिष्टिर्न जायते ॥
पठनात् कवचस्यास्य सर्वपापात् प्रमुच्यते ।
मृतवत्सा च या नारी काकवन्ध्या च या भवेत् ॥
जीववत्सा पुत्रवती भवत्येव न संशयः ।
एतां रक्षां पठेद् यस्तु अङ्गं स्पृष्ट्वापि वा पठेत् ॥*

( —यामलतन्त्र )

* श्रद्धासे पाठ करने अथवा ताबीजमें धारण करनेसे ऊपर वर्णित सब प्रकारकी सिद्धि मिलती है ।

# नवग्रहोंके हवनादि

( द्वितीयाङ्क—पृ० सं० ४६ से आगे )

सुवर्ण ! हिरण्यगर्भके गर्भमें तुम्हारी स्थिति है। तुम अग्निदेवके वीर्यसे उत्पन्न तथा अनन्त पुण्यफल वितरण करनेवाले हो, अतः मुझे शान्ति प्रदान करो[4]। युगल-पीताम्बर भगवान् वासुदेवको अत्यन्त प्रिय हैं, अतः इनके प्रदानसे भगवान् श्रीहरि मुझे शान्ति दें[5]। अश्व ! तुम स्वरूपसे विष्णु हो; क्योंकि तुम अमृतके साथ उत्पन्न हुए हो। तुम सूर्य-चन्द्रका सदा संवहन करते हो; अतः मुझे शान्ति दो[6]। पृथिवी ! तुम समग्ररूपमें धेनुरूपिणी हो। तुम केशवके समान समस्त पापोंका सदा अपहरण करती हो। इसलिये मुझे शान्ति प्रदान करो[7]। लौह ! हल और आयुध आदि कार्य सर्वदा तुम्हारे अधीन हैं, अतः मुझे शान्ति दो[8]।

'छाग ! तुम यज्ञोंके अङ्गरूप होकर स्थित हो। तुम अग्निदेवके नित्य वाहन हो; अतएव मुझे शान्तिसे संयुक्त करो[9]। चौदहों भुवन गौओंके अङ्गोंमें अधिष्ठित हैं। इसलिये मेरा इहलोक और परलोकमें भी मङ्गल हो[10]। जैसे केशव और शिवकी शय्या अशून्य है, उसी प्रकार शय्यादानके प्रभावसे जन्म-जन्ममें मेरी शय्या भी अशून्य रहे[11]। जैसे सभी रत्नोंमें समस्त देवता प्रतिष्ठित हैं, उसी प्रकार वे देवता रत्नदानके उपलक्ष्यमें मुझे शान्ति प्रदान करें[12]। अन्य दान भूमिदानकी सोलहवीं कलाके समान भी नहीं हैं, इसलिये भूमिदानके प्रभावसे मेरे पाप शान्त हो जायँ[13]।

दक्षिणायुक्त अयुतहोमात्मक यह ग्रहयज्ञ युद्धमें विजय प्राप्त करानेवाला है। विवाह, उत्सव, यज्ञ तथा प्रतिष्ठादि कर्मोंमें इसका प्रयोग होता है। लक्षहोमात्मक और कोटि-होमात्मक—ये दोनों ग्रहयज्ञ सम्पूर्ण कामनाओंकी प्राप्ति करानेवाले हैं। अयुतहोमात्मक यज्ञके लिये गृह-देशमें यज्ञमण्डपका निर्माण करके उसमें हाथभर गहरा मेखलायोनियुक्त कुण्ड बनावे और चार ऋत्विजोंका वरण करे अथवा स्वयं अकेला सम्पूर्ण कार्य करे। लक्षहोमात्मक यज्ञमें पूर्वकी अपेक्षा सभी दसगुना होता है। इसमें चार हाथ या दो हाथ प्रमाणका कुण्ड बनावे। इसमें तार्क्ष्यका पूजन विशेष होता है। ( तार्क्ष्य-पूजनका मन्त्रार्थ यह है )—'तार्क्ष्य ! तुम्हारा शरीर सामध्वनि है। तुम श्रीहरिके वाहन हो। विष-रोगको सदा दूर करनेवाले हो। अतएव मुझे शान्ति प्रदान करो।'

तदनन्तर कलशोंको पूर्ववत् अभिमन्त्रित करके लक्षहोमका अनुष्ठान करे। फिर 'वसुधारा' देकर शय्या एवं आभूषण आदिका दान करे। लक्षहोममें दस या आठ ऋत्विज् होने चाहिये। दक्षिणायुक्त लक्षहोमसे साधक पुत्र, अन्न, राज्य, विजय, भोग एवं मोक्ष आदि प्राप्त करता है। कोटिहोमात्मक ग्रहयज्ञके अनेक प्रकार और फल हैं। (—अग्निपुराण)

४. हिरण्यगर्भगर्भस्थं हेमबीजं विभावसोः। अनन्तपुण्यफलदमतः शान्ति प्रयच्छ मे ॥
५. पीतवस्त्रयुगं यस्माद् वासुदेवस्य वल्लभम्। प्रदानात्तस्य वै विष्णुरतः शान्ति प्रयच्छ मे ॥
६. विष्णुस्त्वमश्वरूपेण यस्मादमृतसम्भवः। चन्द्रार्कवाहनो नित्यमतः शान्तिं प्रयच्छ मे ॥
७. यस्मात्त्वं पृथिवी सर्वा धेनुः केशवसंनिभा। सर्वपापहरा नित्यमतः शान्ति प्रयच्छ मे ॥
८. यस्मादायसकर्माणि तवाधीनानि सर्वदा। लाङ्गलाद्यायुधादीनि अतः शान्तिं प्रयच्छ मे ॥
९. यस्मात्त्वं सर्वयज्ञानामङ्गत्वेन व्यवस्थितः। योनिर्विभावसोर्नित्यमतः शान्तिं प्रयच्छ मे ॥
१०. गवामङ्गेषु तिष्ठन्ति भुवनानि चतुर्दश। यस्मात्तस्माच्छिवं मे स्यादिह लोके परत्र च ॥
११. यस्मादशून्यं शयनं केशवस्य शिवस्य च। शय्या ममाप्यशून्यास्तु दत्ता जन्मनि जन्मनि ॥
१२. यथा रत्नेषु सर्वेषु सर्वे देवाः प्रतिष्ठिताः। तथा शान्तिं प्रयच्छ-तु रत्नदानेन मे सुराः ॥
१३. यथा भूमिप्रदानस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम्। दानान्यन्यानि मे शान्तिर्भूमिदानाद् भवत्विह ॥

# सूर्यादि ग्रहोंके रत्न, यन्त्र, व्रत, मन्त्र और ओषधि

( लेखक—पं० श्रीमदनलालजी शर्मा, भृगुसंहिताचार्य )

सूर्यादि ग्रहोंकी अनिष्ट स्थान-स्थिति और दृष्टिसे प्राणी पीडित होते हैं एवं उनकी शुभ स्थान-स्थिति और दृष्टिसे सुख, सौभाग्य तथा समृद्धिसम्पन्न होते हैं। शास्त्रोंमें इस विषयका विस्तारपूर्वक वर्णन है।

विधानमाला नामक ग्रन्थमें लिखा है कि—

**आदित्याद्या ग्रहाः सर्वे दुष्टस्थानस्थिता नृणाम्।**
**तदा कुर्वन्ति सर्वत्र पीडा नानाविधा ध्रुवम्॥**

सूर्यादि सभी ग्रह दुष्ट स्थानमें बैठकर निश्चय ही मनुष्योंको अनेक प्रकारसे पीडित करते हैं। स्कन्द-पुराणमें तो यह भी लिखा है कि भूलोकवासी मनुष्योंकी तो बात ही क्या है; देवता, दानव, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस और किन्नरादि भी ग्रहोंकी पीडासे पीडित होते हैं। शनैश्चरके प्रकोपसे राजा सौदासको अखाद्य भक्षण करना पड़ा। राहुसे पीडित हो राजा नल पृथ्वीपर भटकते फिरे। मङ्गलके दोषसे भगवान् रामको राज्यसे वञ्चित हो वनवासी होना पड़ा। अष्टम चन्द्रमाके दोषसे हिरण्यकशिपुकी मृत्यु हुई। सप्तमस्थ सूर्यके दोषसे रावण मारा गया। जन्मस्थान-स्थित बृहस्पतिके दोषसे दुर्योधनका निधन हुआ। बुधकी पीड़ामें पाण्डवों-को दासवृत्ति करनी पड़ी। षष्ठस्थानस्थित शुक्रके दोषसे युद्धमें हिरण्याक्ष मारा गया। इसी प्रकार और भी बहुत-से लोग ग्रहदोषसे पीडित हुए हैं।

**देवदानवगन्धर्वा यक्षराक्षसकिन्नराः।**
**पीड्यन्ते ग्रहपीडाभिः किं पुनर्भुवि मानवाः॥**
**शनैश्चरेण सौदासो नरमांसे नियोजितः।**
**राहुणा पीडितो राजा नलो भ्रान्तो महीतले॥**
**अङ्गारकविरोधेन रामो राष्ट्रान्निरोधितः।**
**अष्टमेन शशाङ्केन हिरण्यकशिपुर्मृतः॥**
**रविणा सप्तमस्थेन रावणो विनिपातितः।**
**गुरुणा जन्मसंस्थेन हतो राजा सुयोधनः॥**
**पाण्डवाः बुधपीडायां विकर्मणि नियोजिताः।**
**षष्ठेनोशनसा युद्धे हिरण्याक्षो निपातितः॥**
**एवं चान्ये च बहवो ग्रहदोषैस्तु पीडिताः।**

आयुर्वेदके भैषज्यरत्नावलि ग्रन्थमें लिखा है कि—

**ग्रहेषु प्रतिकूलेषु नानुकूलं हि भैषजम्।**
**ते भेषजानां वीर्याणि हरन्ति बलवन्त्यपि॥**
**प्रतिकृत्य ग्रहानादौ पश्चात् कुर्याच्चिकित्सतम्।**

सूर्यादि ग्रहोंकी प्रतिकूलतामें व्याधिग्रस्त रोगीको ओषधि भी अनुकूल फल नहीं करती; क्योंकि ओषधिके गुण-प्रभाव-बल-वीर्यको ग्रह हरण कर लेते हैं। अतः पहले ग्रहोंको अनुकूल करके बादमें चिकित्सा करनी चाहिये। महर्षि वशिष्ठका कथन है कि—

**दुःस्वप्ने दुर्निमित्ते च ग्रहवैगुण्यसम्भवे।**
**जन्मनि द्वादशे चैव चतुर्थे चाष्टमे तथा॥**
**यदा स्युर्गुरुमन्दाराः सूर्यश्चैव विशेषतः।**
**अर्थहानिं च मरणं चाप्नुते सर्वसंकटम्॥**

दुःस्वप्न होनेपर, अनिष्टकर निमित्त उपस्थित होनेपर ग्रहोंकी प्रतिकूलतामें जन्ममें, बारहवें, चौथे अथवा आठवें स्थानमें बृहस्पति, शनैश्चर, मङ्गल और विशेषकर सूर्यके रहनेसे धनकी हानि, मृत्युका भय एवं और भी सब संकट आकर मनुष्यको दुःखित करते हैं।

सूर्यादि ग्रहोंकी प्रतिकूल परिस्थितिमें मनुष्य चेष्टापूर्वक ग्रहोंके रत्न और यन्त्र धारण करके तथा व्रत, जप और ग्रह-ओषधिके द्वारा ग्रहोंको प्रसन्नकर मनोऽनुकूल धनधान्यका सुख, सौभाग्यकी वृद्धि, ऐश्वर्य, आरोग्यता और दीर्घायु प्राप्त कर सकता है। इस विषयमें महर्षि पराशर और नारदके वचन हैं कि—

**सानुकूलैर्ग्रहैर्यानि कुर्यात् कर्माणि मानवः।**
**सफलानि भवन्त्यस्य निष्फलानि स्युरन्यथा॥ (पराशरः)**
**ग्रहेषु प्रतिकूलेषु नरः यत्नं समाचरेत्।**
**हानिवृद्धी ग्रहाधीने तस्मात् पूज्यतमा ग्रहाः॥ (नारदः)**

ग्रहोंको अनुकूल करके मनुष्य जो भी कर्म करता है सभी कर्म सफल होते हैं। ग्रहोंकी प्रतिकूलतामें किये गये सब कर्म निष्फल हो जाते हैं; क्योंकि हानि और लाभ, ह्रास और वृद्धि ग्रहोंके अधीन हैं। अतएव ग्रहोंकी अनुकूलता प्राप्त करना परम आवश्यक है। विष्णुधर्मोत्तरमें भी लिखा है कि—

गोचरे वा विलग्ने वा ये ग्रहारिष्टसूचकाः।
पूजयेत्तान् प्रयत्नेन पूजिताः स्युः शुभप्रदाः॥

गोचरमें अथवा जन्मकुण्डलीमें जो ग्रह अरिष्ट-कारक हों उनको प्रसन्न करनेका प्रयत्न करना चाहिये। प्रसन्न होकर वे ग्रह शुभफलप्रद हो जाते हैं।

सूर्यादिग्रहोंकी प्रसन्नता एवं अनुकूलताप्राप्तिके लिये शास्त्रोंमें रत्न और यन्त्रधारण, व्रत और जप तथा ओषधि-स्नानका विधान बताया गया है। बृहन्नारदीयसंहिता, गरुडपुराण, शुक्रनीतिसार, यन्त्रचिन्तामणि, बृहद्दैवज्ञरञ्जन एवं अन्यान्य पुराणादि ग्रन्थोंमें इसका विस्तारसे वर्णन है। आयुर्वेदके भावप्रकाश नामक ग्रन्थमें रत्नोंके गुणप्रकरणमें लिखा है कि—'रत्नानि मनोज्ञानि ग्रहदोष-हराणि च' अर्थात् रत्न सुन्दरताको देते हैं और ग्रह-दोषको हरण करते हैं।

कौन-सा रत्न किस ग्रहको प्रसन्नकर उसका दोष दूर करता है, इस प्रश्नके उत्तरमें रत्नमालानामक ग्रन्थमें कहा गया है कि सूर्यका रत्न माणिक्य है। चन्द्रमाका रत्न सुन्दर और निर्दोष मोती है। मंगलका मूँगा, बुधका पन्ना, बृहस्पतिका पुखराज, शुक्रका हीरा, शनिका निर्मल नीलम, राहुका गोमेद और केतुका रत्न लहसुनिया है—

माणिक्यं तरणेः सुजातममलं मुक्ताफलं शीतगो
र्माहेयस्य तु विद्रुमो निगदितः सौम्यस्य गारुत्मतम्।
देवेज्यस्य पुष्परागमसुराचार्यस्य वज्रं शने-
र्नीलं निर्मलमन्ययोर्निगदिते गोमेदवैदूर्यके॥

इन रत्नोंको धारण करनेसे इन ग्रहोंकी प्रसन्नता प्राप्त होती है और इनका अनिष्टकर दोष दूर हो जाता है।

सर्वसाधारणके लिये रत्नोंको धारण करना सुलभ और सुगम नहीं है। इसलिये लोककल्याणके लिये परम-कृपालु महर्षियोंने सूर्यादिग्रहोंके दोष-निवारण और प्रसन्नताके लिये यन्त्र धारण करना भी बताया है। सूर्यादि ग्रहोंके यन्त्र ये हैं—

## सूर्यादि ग्रहोंके यन्त्र

### सूर्ययन्त्रम्

रसेन्दुनागा नगवाणरामा
युग्माङ्कवेदा नवकोष्ठमध्ये।
विलिख्यधार्यं गदनाशनाय
वदन्ति गर्गादिमहामुनीन्द्राः॥

| | | |
|---|---|---|
| ६ | १ | ८ |
| ७ | ५ | ३ |
| २ | ९ | ४ |

### चन्द्रयन्त्रम्

नागद्विनन्दा गजषट् समुद्रा
शिवाक्षिदिग्बाणविलिख्यकोष्ठे
चन्द्रकृतारिष्टविनाशनाय
धार्यं मनुष्यैः शशियन्त्रमीरितम्॥

| | | |
|---|---|---|
| ७ | २ | ९ |
| ८ | ६ | ४ |
| ३ | १० | ५ |

### मङ्गलयन्त्रम्

गजाग्निदिग्याथनवाद्रिवाणा
पातालरुद्रारस संविलिख्य।
भौमस्य यन्त्रं क्रमशो विधार्य-
मनिष्टनाशं प्रवदन्ति गर्गाः॥

| | | |
|---|---|---|
| ८ | ३ | १० |
| ९ | ७ | ५ |
| ४ | ११ | ६ |

**बुधयन्त्रम्**

नवाब्धिरुद्रा दिङ्नागषष्ठा
वाणार्कसप्ता नवकोष्ठयन्त्रे ।
विलिख्य धार्यं गदनाशहेतवे
वदन्ति यन्त्रं शशिजस्य धीराः ॥

| | | |
|---|---|---|
| ९ | ४ | ११ |
| १० | ८ | ६ |
| ५ | १२ | ७ |

**बृहस्पतियन्त्रम्**

दिग्वाणसूर्या शिवनन्दसप्ता
षट्विश्वनागा क्रमतोङ्कोष्ठे
विलिख्य धार्यं गुरुयन्त्रमीरितं
रुजाविनाशाय वदन्ति तद्बुधाः ॥

| | | |
|---|---|---|
| १० | ५ | १२ |
| ११ | ९ | ७ |
| ६ | १३ | ८ |

**शुक्रयन्त्रम्**

रुद्राङ्गविश्वा रविदिग्गजाख्या
नगामनुश्चाङ्कक्रमाद्विलेख्या ।
भृगोःकृतारिष्टविनाशनाय
धार्यं हि यन्त्रं मुनिना प्रकीर्तितम्

| | | |
|---|---|---|
| ११ | ६ | १३ |
| १२ | १० | ८ |
| ७ | १४ | ९ |

**शनियन्त्रम्**

अर्काद्रिमन्वा स्मर रुद्र अङ्का
नागाख्यतिथ्यादश मंद यन्त्रम्
विलिख्य भूर्जोपरिधार्यं मेत-
च्छनेः कृतारिष्ट निवारणाय ॥

| | | |
|---|---|---|
| १२ | ७ | १४ |
| १३ | ११ | ९ |
| ८ | १५ | १० |

**राहुयन्त्रम्**

विश्वाष्टतिथ्यामनुसूर्यदिश्या
खगामहीन्द्रैकदशांशकोष्ठे ।
विलिख्य यन्त्रं सततं विधार्यं
राहोकृतारिष्ट निवारणाय ॥

| | | |
|---|---|---|
| १३ | ८ | १५ |
| १४ | १२ | १० |
| ९ | १६ | ११ |

**केतुयन्त्रम्**

मनुखेचरभूपतिथिविश्व
शिवादिग्सप्तादशसूर्यमिता
क्रमशो विलिखेन्नवकोष्ठमिते
परिधार्य नरा दुखनाशकराः ॥

| | | |
|---|---|---|
| १४ | ९ | १६ |
| १५ | १३ | ११ |
| १० | १७ | १२ |

सूर्यका यन्त्र रविवारके दिन, चन्द्रमाका यन्त्र सोमवारके दिन, मंगलका यन्त्र मंगलवारके दिन, बुधका यन्त्र बुधवारके दिन, बृहस्पतिका यन्त्र बृहस्पतिवारके दिन, शुक्रका यन्त्र शुक्रवारके दिन, शनिका यन्त्र शनिवारके दिन, राहु और केतुका यन्त्र भी शनिवारके दिन अथवा जिस ग्रहके घरमें राहु और केतु बैठे हों, उस ग्रहके दिन लिखना और धारण करना चाहिये। अनारकी लकड़ीकी कलमसे अष्टगन्ध ( श्वेत चन्दन, रक्त चन्दन, अगर, तगर, केशर, कस्तूरी, कपूर और गोरोचन ) से भोजपत्रपर इन यन्त्रोंको लिखना चाहिये। सूर्य और मङ्गलका यन्त्र ताँबेके ताबीजमें, चन्द्रमा और शुक्रका चाँदीके ताबीजमें, बुध और बृहस्पति-का यन्त्र सोनेके ताबीजमें, शनि, राहु और केतुका यन्त्र लोहेके ताबीजमें रखकर धारण करना चाहिये।

सूर्यादिग्रह विधिपूर्वक व्रत और मन्त्र-जप करनेसे भी प्रसन्न और अनुकूल होकर मनोनीत शुभ फल प्रदान करते हैं। व्रत और मन्त्र-जपकी विधि इस प्रकार है—चैत्र, पौष और अधिकमास छोड़कर किसी भी महीनेके प्रथम रविवारके दिन सूर्यका व्रत आरम्भ करके निश्चित अवधितक प्रति रविवारको करना चाहिये। इसी तरह चन्द्रमाका व्रत सोमवारको, मङ्गलका मङ्गलवारको, बुधका बुधवार-को, बृहस्पतिका बृहस्पतिवारको, शुक्रका शुक्रवारको और शनिश्चरका व्रत शुक्लपक्षके प्रथम शनिवारको आरम्भ करके निश्चित अवधितक करना चाहिये। राहु और केतु-का व्रत शनिवारको अथवा राहु और केतु जिस ग्रहके घरमें हों उस ग्रहके वारमें करना चाहिये। सभी व्रतके दिन प्रातःस्नान करके सूर्यको अर्घ्य देना आवश्यक है।

व्रतके दिन एक समय भोजन करना चाहिये। सूर्य, चन्द्रमा, मङ्गल और बुधके व्रतमें नमक नहीं खाना चाहिये। व्रतके दिन जो चीज भोजन करे, वह चीज यथाशक्ति दान करनी चाहिये। व्रतकी समाप्तिके दिन यथाशक्ति ब्राह्मण और वटुकोंको भोजन करावे और ग्रहकी प्रिय वस्तुका दान करे। सूर्यादि सभी ग्रहोंके व्रतमें ये साधारण नियम हैं।

**सूर्यका व्रत**–एक वर्ष या ३० रविवारोंतक अथवा १२ रविवारोंतक करना चाहिये। व्रतके दिन लाल रंगका वस्त्र धारण करके **'ॐ ह्रां ह्रीं ह्रौं सः सूर्याय नमः'** इस मन्त्रका १२ या ५ अथवा ३ माला जप करे। जपके बाद शुद्ध जल, रक्त चन्दन, अक्षत, लालपुष्प और दूर्वासे सूर्यको अर्घ्य दे। भोजनमें गेहूँकी रोटी, दलिया, दूध, दही, घी और चीनी खावे। नमक नहीं खावे। इस व्रतके प्रभावसे सूर्यका अशुभ फल शुभ फलमें परिणत हो जाता है। तेजस्विता बढ़ती है। शारीरिक रोग शान्त होते हैं। आरोग्यता प्राप्त होती है।

**चन्द्रमाका व्रत**–५४ सोमवारोंतक या १० सोमवारोंतक करना चाहिये। व्रतके दिन श्वेत वस्त्र धारण कर **'ॐ श्रां श्रीं श्रौं सः चन्द्राय नमः'** इस मन्त्रका ११ या ५ अथवा ३ माला जप करे। भोजनमें बिना नमकके दही, दूध, चावल, चीनी और घीसे बनी चीजें ही खावे। इस व्रतके करनेसे व्यापारमें लाभ होता है। मानसिक कष्टोंकी शान्ति होती है। विशेष कार्यसिद्धिमें यह व्रत पूर्ण लाभदायक होता है।

**मङ्गलका व्रत**–४५ या २१ मङ्गलवारोंतक करना चाहिये। यह व्रत अधिक दिन भी किया जा सकता है। लाल वस्त्र धारण करके **'ॐ क्रां क्रीं क्रौं सः भौमाय नमः'** इस मन्त्रको ७ या ५ या ३ माला जपे। भोजनमें गुड़से बना हलवा या लड्डू इत्यादि खावे। नमक नहीं खावे। इस व्रतके करनेसे ऋणसे छुटकारा मिलता है। [illegible]नसुख प्राप्त होता है।

**बुधका व्रत**–४५, २१ या १७ बुधवारोंतक करना चाहिये। हरे रंगका वस्त्र धारण करके **'ॐ ब्रां ब्रीं ब्रौं सः बुधाय नमः'** इस मन्त्रका १७, ५ या ३ माला जप करे। भोजनमें नमकरहित मूँगसे बनी चीजें खानी चाहिये। जैसे मूँगका हलवा, मूँगकी पंजीरी, मूँगके लड्डू इत्यादि। भोजनसे पहले तीन तुलसीके पत्ते चरणामृत या गङ्गाजलके साथ खाकर तब भोजन करे। इस व्रतके करनेसे विद्या और धनका लाभ होता है। व्यापारमें उन्नति होती है और शरीर स्वस्थ रहता है।

**बृहस्पतिका व्रत**–३ वर्ष, १ वर्ष अथवा १६ बृहस्पतिवारोंतक करना चाहिये। पीले रंगके वस्त्र धारणकर **'ॐ ग्रां ग्रीं ग्रौं सः गुरवे नमः'** इस मन्त्रको १६, ५ या ३ माला जपे। भोजनमें चनेके बेसन, घी और चीनीसे बनी मिठाई लड्डू ही खावे। यह व्रत विद्यार्थियोंके लिये बुद्धि और विद्याप्रद है। इस व्रतसे धनकी स्थिरता और यशकी वृद्धि होती है। अविवाहितोंको यह व्रत विवाहमें सहायक होता है।

**शुक्रका व्रत**–३१ या २१ शुक्रवारोंतक करना चाहिये। श्वेत वस्त्र धारण करके **'ॐ द्रां द्रीं द्रौं सः शुक्राय नमः'** इस मन्त्रका २१, ११ या ५ माला जप करे। भोजनमें चावल, चीनी, दूध, दही और घीसे बने पदार्थ भोजन करे। इस व्रतके करनेसे सुख-सौभाग्य और ऐश्वर्यकी वृद्धि होती है।

**शनिश्चरका व्रत**–५१ या १९ शनिवारोंतक करना चाहिये। काला वस्त्र धारण करके **'ॐ प्रां प्रीं प्रौं सः शनये नमः'** इस मन्त्रको १९, ११ या ५ माला जपे। जप करते समय एक पात्रमें शुद्ध जल, काला तिल, दूध, चीनी और गङ्गाजल अपने पास रख ले। जपके बाद इसको पीपल वृक्षकी जड़में पश्चिममुख होकर चढ़ा दे। भोजनमें उड़द (कलाई) के आटेसे बनी चीजें पंजीरी, पकौड़ी, चीला और बड़ा इत्यादि खावे। कुछ तेलमें

बनी चीजें अवश्य खावे। फलमें केला खावे। इस व्रतके करनेसे सब प्रकारकी सांसारिक झंझटें दूर होती हैं। झगड़ेमें विजय प्राप्त होती है। लोहे, मशीनरी, कारखानेवालोंके लिये यह व्रत व्यापारमें उन्नति और लाभदायक होता है।

राहु और केतुका व्रत–१८ शनिवारोंतक करना चाहिये। काले रंगका वस्त्र धारण करके राहुके व्रतमें 'ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः' इस मन्त्र एवं केतुके व्रतमें 'ॐ स्रां स्रीं स्रौं सः केतवे नमः' इस मन्त्रका १८, ११ या ५ माला जप करे। जपके समय एक पात्रमें जल, दूर्वा और कुशा अपने पास धर ले। जपके बाद इनको पीपलकी जडमें चढ़ा दे। भोजनमें मीठा चूरमा, मीठी रोटी, समयानुसार रेवड़ी, भूजा और काले तिलसे बने पदार्थ खाये। रातमें घीका दीपक पीपलवृक्षकी जड़में रख दिया करे। इस व्रतके करनेसे शत्रुका भय दूर होता है, राजपक्षसे (मुकदमेमें) विजय मिलती है, सम्मान बढ़ता है।

सूर्यादि ग्रहोंके अनिष्टफलको शमन करने और शुभफल-प्राप्तिके लिये ओषधियोंको जलमें भिगोकर अथवा उनके क्वाथको जलमें मिलाकर स्नान करनेका विधान भी हैं। ज्योतिर्विदाभरण ग्रन्थमें लिखा है कि—

खगेरितासाधुफलं जनेन
तदर्चयत् तदितं वरेण्यम्।
सदौषधिस्नानविधानहोमा-
पवर्जनेभ्योऽभ्युदाय वा स्यात्॥

ग्रहोंके अनिष्टफलकी शान्ति ग्रह-पूजा, ओषधिस्नान, होम और दान करनेसे होती है और मनुष्यका अभ्युदय होता है।

अनिष्टसूर्येशान्तिस्नानमाह—

काश्मीरयष्टीमधुपद्मकैला-
मनःशिलोशीरवसन्तदूतिभिः।
सदारुभिः स्यादहितेखरांशौ
निमज्जनं नुः किलकर्मसिद्धये॥

सूर्यकी अनिष्ट-शान्तिके लिये केशर, जेठीमधु, कमलगट्टा, इलायची, मनःशिल, खस, देवदास और पाटलासे स्नान करना चाहिये।

अनिष्टचन्द्रे शान्तिस्नानमाह—

सपञ्चगव्यैः स्फटिकेभदान
त्रिपत्रमुक्ताम्बुजशुक्तिशङ्खैः।
तुषार भास्याप्लवनं नृपाणा-
मुक्तं हि तुष्टथ विषमे ग्रहज्ञैः॥

चन्द्रमाकी अनिष्ट-शान्तिके लिये पञ्चगव्य, स्फटिक, गजमद, बिल्व, मुक्ता, कमल, मोतीकी सीप और शङ्खसे स्नान करना चाहिये।

अनिष्टभौमे शान्तिस्नानमाह—

स्याचन्दनश्रीफलहिङ्गुलीक
श्यामाबलामांस्यरुणप्रसूनैः।
ह्रीबेरचाम्पेय जपांकुराढ्यैः
स्नानं कुदायादकृताशिवघ्नम्॥

मङ्गलकी अनिष्टशान्तिके लिये चन्दन, बिल्व, बैंगनमूल, प्रियंगु, बरियाराके बीज (खरेटी), जटामासी, लालपुष्प, सुगन्धवाला, नागकेशर और जपापुष्पसे स्नान करना चाहिये।

अनिष्टबुधे शान्तिस्नानमाह—

सहेममूलाक्षत मौक्तिकैयै-
र्गोरोचनक्षौद्रफलैः सगव्यैः।
हिताय साद्भिर्विषमे नराणां
निमज्जनं चान्द्रमसायने स्यात्॥

बुधके अनिष्टशान्तिके लिये नागकेशर, पोहकरमूल, अक्षत, मुक्ताफल, गोरोचन, मधु, मैनफल और पञ्चगव्यसे स्नान करना चाहिये।

अनिष्टे गुरौ शान्तिस्नानमाह—

सिद्धार्थयष्टी-मधुनीरमालती
प्रसूनयूथीप्रसवैः सपल्लवैः।
रिष्टं यदीज्याद्विषमस्थिताहितं
शिवाय।।यैस्तेष्वरुहं निमज्जनम्॥

बृहस्पतिकी अनिष्टशान्तिके लिये पीली सरसों, जेठी-मधु, सुगन्धबाला, मालतीपुष्प, जूहीके फूल और पत्तेसे स्नान करना चाहिये।

**अनिष्टे शुक्रे शान्तिस्नानमाह–**

**नाशाम्बरैलाफल-मूलकुंकुमैः**
**सपुण्डरीकैः शिलया समन्वितैः।**
**कवीरितानिष्टविघातहेतवे**
**स्नायादनञ्जैरितिकश्चिदाह वा॥**

शुक्रकी अनिष्टशान्तिके लिये श्वेत कमल, मनःशिल, सुगन्धबाला, इलायची, पोहकरमूल और केशरसे स्नान करना चाहिये।

**अनिष्टे शनौ शान्तिस्नानमाह–**

**बलाञ्जनश्यामतिलैः सलाजैः**
**सरोध्रजीमूत शतभसूनैः।**
**यमानुजाद्यासमनिष्टमुग्रं**
**विलीयतेमज्जनतोऽप्यशेषम्॥**

शनिश्चरकी अनिष्टशान्तिके लिये बरियाराके बीज (खरेटी), काला सुरमा, काले तिल, धानका लावा, लोध, मोथा और सौंफसे स्नान करना चाहिये।

**अनिष्टे राहौ शान्तिस्नानमाह–**

**सलोध्रगर्भेण-मदेभदानै-**
**रणोंऽम्बुदश्रीफलपर्णवर्णैः।**
**हरेदभद्रं विषभागुजातं**
**शरीरिणामाप्लवनं सदूर्वैः॥**

राहुकी अनिष्टशान्तिके लिये सुगन्धबाला, मोथा, विल्वपत्र, लाल चन्दन, लोध, कस्तूरी, गजमद और दूर्वासे स्नान करना चाहिये।

**अनिष्टे केतौ शान्तिस्नानमाह–**

**शिखाभृद्वाप्ति तिलपत्रिकाब्द**
**सारंगनाभीभमदाम्बुरोध्रैः।**
**निषेधतीद्वाविकमूत्रमिश्रैः**
**स्नातुर्दुराढ्यैः करकामृताभ्याम्॥**

केतुकी अनिष्टशान्तिके लिये रक्तचन्दन, रतनजोत, मोथा, कस्तूरी, गजमद, सुगन्धबाला, लोध, मेड़का मूत्र, दाडिम और गुडूचीसे स्नान करना चाहिये।

**विशेष**–इन स्नान-ओषधियोंमें यदि कोई वस्तु प्राप्त न हो सके तो जितनी प्राप्त हों उन्हींसे स्नान करना चाहिये।

## परीक्षित सिद्ध सूर्य-यन्त्र

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | ३२ | ३ | ३४ | ३५ | १ |
| ७ | ११ | २७ | २८ | ८ | ३० |
| १९ | १४ | १६ | १५ | २३ | २४ |
| १८ | २० | २२ | २१ | १७ | १३ |
| २५ | २९ | १० | ९ | २६ | १२ |
| ३६ | ५ | ३३ | ४ | २ | ३१ |

**यन्त्र-माहात्म्य**—यह चमत्कारी सूर्य-यन्त्र मनुष्यके समस्त कार्योंको सिद्ध करता है। इस यन्त्रके प्रभावसे भगवान् सूर्यनारायणकी कृपा प्राप्त होती है और मनुष्य पूर्णलाभान्वित होता है। यन्त्रकी निर्माण-विधि इस प्रकार है—

**विधि**—१–गुरु-शुक्रास्त, मलमास एवं गुर्वादित्यादि (सूर्य-बृहस्पति जब एक राशिस्थ हों, ऐसे) निषिद्ध समय-को छोड़कर शुद्ध दिनोंमें किसी भी महीनेके शुक्लपक्षमें रविवारको जिस दिन कृत्तिका नक्षत्र हो, उस रविकृत्तिका योगमें आकके दूध, केशर, गोरोचन और आकके पत्तोंके रससे मसी (स्याही) बनाकर आककी कलमसे इस यन्त्रको भोजपत्रपर लिखकर **'ॐ ह्रीं हंसः घृणिः सूर्याय नमः'** इस सूर्य-मन्त्रसे १०८ बार अभिमन्त्रितकर

सुवर्णके ताबीजमें रखकर दक्षिणभुजामें धारण करनेसे मनुष्यके सब कार्य सिद्ध होते हैं। (साधारण लोग ताँबेके ताबीजमें धारण कर सकते हैं।)

इस यन्त्रको रविवार और कृत्तिका नक्षत्रके योगमें सुवर्णपत्र या ताँबेके पत्रपर खुदवाकर विधिपूर्वक प्राणप्रतिष्ठा करके घरमें किसी पवित्र स्थानमें स्थापन कर नित्य पूजा करनेसे बहुत शीघ्र सभी प्रकारके कार्य सिद्ध होते हैं। अनेक बार परीक्षित है। इसके सिवा सूर्यमन्त्रका भी महत्त्व है।

२—सूर्यकी महादशा, अन्तर्दशा अथवा गोचरमें सूर्य अनिष्टकारक रहें तो 'ॐ ह्रीं सूर्याय नमः' इस सूर्यमन्त्रका प्रतिदिन एक हजार जप करनेसे निश्चय ही अनिष्ट दूर होता है और सुख-सौभाग्यकी वृद्धि होती है। इसी प्रकार माणिक्य-धारणका फल कहा गया है।

३—किसी भी महीनेके शुक्लपक्षमें रविवारके दिन जब पुष्य, कृत्तिका, उत्तराफाल्गुनी अथवा उत्तराषाढा नक्षत्र रहे तब अँगूठीमें माणिकरत्न जड़वाकर प्रातः ९ बजेसे १२ बजेतक धारण करनेसे सूर्यग्रहका अनिष्टफल शमन होता है। मनुष्यका तेज बढ़ता है और खाँसी, दमा तथा गर्मी आदि सूर्यकृत रोग नष्ट होते हैं। वंशकी वृद्धि होती है। सुख, समृद्धि और धन-धान्यकी प्राप्ति होती है। (—पं० श्रीमदनलालजी शर्मा)

# वैदिक वाङ्मयमें सूर्य और उनका महत्त्व

(लें०—आचार्य पं० श्री विष्णुदेवजी उपाध्याय, नव्य व्याकरणाचार्य)

(द्वितीयाङ्क पृ० १४ से आगे)

उपनयन संस्कारमें आगे अग्निदेवता, वायुदेवता, चन्द्रदेवता एवं इन्द्रदेवताके साथ-साथ सूर्यदेवता-से भी सत्य-वचन, सत्य-सिद्धि, अध्ययन-समृद्धि तथा सदाचार-लाभके लिये प्रार्थना और प्रतिज्ञा की जाती है तथा आचार्य शिष्यके प्रति दृष्टिपात करते हुए कहते हैं—'हे पञ्चदेव! इस सुन्दर माणवकको मुझसे मिला दो। हम दोनों बिना किसी बाधाके परस्पर घनिष्ठरूपसे मिल सकें।' यही नहीं, वेदोदय सूर्यके स्थानापन्न शिष्यके, सूर्यके आवर्तनीय विश्वमूर्ति परमेश्वरके रूप आचार्यकी, सूर्यके आवर्तनके अनुरूप प्रदक्षिणा कर उपस्थित होनेपर, आचार्य उसके शरीरके विभिन्न भागोंका स्पर्श करते हुए तत्तत् देवताका नामोच्चारण करते समय उसके वामभागको छूकर सूर्यका भी नाम लेनेके बाद उन-उन देवताओं और सूर्यसे प्रार्थना करते हैं—'यह मेरा शिष्य है इसे मैं तुमको सौंपता हूँ, यह जरा-मरणादि किसी दोषको प्राप्त न हो।'

सूर्य वास्तुदेवताओंमें भी सम्मिलित हैं। वास्तु-देवताओंके पूजनका वर्णन करते हुए उनका मत्स्यपुराणमें वास्तुदेवताओंके साथ नामोल्लेख किया गया है। शास्त्रविहित सगुण ब्रह्म ईश्वरकी पञ्चोपासनामें विष्णु, शिव, शक्ति और गणेशके साथ-साथ सूर्यकी भी, वायुतत्त्वके साथ उनके सम्बन्धको दृष्टिमें रखते हुए[१३८], (देवतारूपसे नहीं, प्रत्युत) ईश्वररूपसे उपासना की जाती है। इनके प्रकाशमें भूत-प्रेतादिका बल घट जाता है। उन्हें इनका प्रकाश बिल्कुल सहन नहीं होता[१३९]।

१३८. वायोः सूर्यः क्षितेरीशः……॥ (कापिल तन्त्र)

१३९. ये सूर्यात् परिसर्पन्ति…॥ (अथर्व० ८।६।२४) और भी देखें—ये सूर्यं न तितिक्षन्त आतपन्तममुं दिवः॥ (वही ८।३।६)

शास्त्रोंमें शय्याका ब्राह्ममुहूर्तमें त्याग करनेकी प्रशंसा किये जानेके कारणोंमें एक कारण यह है कि प्राणके देवता[१४०] सूर्य भगवान् समस्त रात्रिके पश्चात् उस समय अपनी ज्योति और शक्तिका विस्तार करते हैं। अतः उस समय जागनेपर सूर्यकी शक्ति और ज्योतिके प्रभावसे मन, बुद्धि और शरीरमें रात्रिके फलस्वरूप आ गई जड़ताका प्रभाव नष्ट हो जाता है। यही नहीं, मन और बुद्धि आलोकित हो उठते हैं तथा शरीरको नवजीवन प्राप्त होता है[१४१]। इसी प्रकार शास्त्रकारोंके द्वारा दिनमें और सन्ध्या होने तक सोनेका निषेध किया गया है, इस बीच शक्तिके निधान और प्राणरूप[१४२] सूर्यसे केवल जाग्रत् रहकर ही सम्पर्क बनाये रखा जा सकता है, ताकि क्षुद्र प्राणमें सूर्यका महाप्राण संचरित होनेसे जीव पुष्टप्राण और दीर्घायु हो। सूर्यदेवकी प्राणमयी विद्युत्-शक्तिके पूर्वसे पश्चिमकी ओर प्रवाहित होने, तदनुसार पश्चिमकी ओर सिर करके सोनेसे मस्तिष्कमें और स्नायुमण्डलमें पीड़ा उत्पन्न हो जानेसे पश्चिमकी ओर सिर करके सोना शास्त्रकारोंने अस्वीकार किया है। प्रतीत होता है कि मनुजीने आयु चाहने-वालोंको पूर्वाभिमुख होकर भोजन करनेकी सलाह[१४३] भी सूर्यके पूर्व दिशासे उदित होनेके कारण ही दी है[१४४]। जिस जलपर सूर्यकी किरणें नहीं पड़तीं, अति स्वच्छ होनेपर भी वह कफ उत्पन्न करता है। प्रातःस्नान करनेसे दस

१४०. सूर्य भगवान्‌को प्राणका देवता माना गया है। अतः ब्राह्ममुहूर्तमें उनके महाप्राणके साथ अपने प्राणोंको मिलाकर मन-ही-मन उनको प्रणाम करते हुए 'ब्रह्मामुरारिस्त्रिपुरान्तकारी' आदि स्तोत्रोंका पाठ करनेका विधान है। इन स्तोत्रोंका पाठ करनेसे सब कार्य भगवत्कार्य हो जाते हैं।

१४१. डॉ० सलीबी ( Dr. C. E. saleeby )की रायसे तुलनीय,—"...The early morning sun is the best, the light and not the heat being so valuable."—प्रातःकालीन सूर्य ही सर्वोत्तम है, उसका प्रकाश-प्रकर्ष तथा उत्ताप उतना लाभदायक नहीं।

१४२. सूर्यमें असीम शक्ति होने तथा इस शक्तिसे लाभ उठानेकी बात पाश्चात्य विद्वान् भी करते नहीं थकते हैं; श्रीटिनड्याल ( Tyndall ) का कहना है—'Every mechanical action of the face of the earth, every manifestation of power, organic or inorganic, vital and physical, is producel by the sun which is the reservoir of the electrical, magnetic and vital forces required by our system, which are taken in by all men, animals, vegetables. minerals and by them translated into various life forces.'

—संसारमें समस्त क्रिया तथा समस्त शक्तियोंके उत्पत्तिकर्ता सूर्य ही हैं। विद्युत्शक्ति, चुम्बकशक्ति और प्राणशक्ति—सभीका स्रोत सूर्य ही हैं। मनुष्य जीव और धातु—सभी इससे शक्ति प्राप्त करते हैं और उसे यथाक्रम अपने शरीरोंमें परस्पर भिन्न प्राणशक्तिरूपसे प्रेरित करते रहते हैं।

—वाल्टर कैरी ( Walter Carey )के अनुसार 'Get as much sunshine as possible into yourself. Sunshine contains vitality. Admit lots of sunshine into your house.'—मनुष्यको सूर्यकी किरण यथासम्भव अपने अंदर ग्रहण करनी चाहिये। इसमें प्राणशक्तिका निवास है। इसका अपने घरमें संचार कराना भी कम उपादेय नहीं। श्रीबिस्चफ ( Fred. F. Bischoff ) वाल्टर कैरीके वचनके समर्थनमें अपना मत इन शब्दोंमें प्रकट करते हैं—"Expose your body to the sunshine and air as mueh as possible."—सूर्य भगवान्‌की प्राणप्रद किरण और वायुकी तरंगोंमें यथाशक्ति अपने शरीरको डुबाये रखो।

१४३. आयुष्यं प्राङ्मुखो भुङ्क्ते॥ ( मनुस्मृति। ) १४४. डॉ० जार्ज ( Dr. George Starr White ) का सिद्धान्त है—A healthy person had aslight difference in sound over each organ

गुणों—रूप, तेज, बल, शौच, आयु, आरोग्य, लोभहीनता, दुःस्वप्ननाश, तप और मेधाके होनेवाले लाभ[१४५] में चन्द्रके साथ-साथ सूर्य भी कारण हैं[१४६]। वर्षा होते समय यदि सूर्यका आतप भी हो तो उस समय वृष्टि-जलमें किया गया स्नान 'दिव्यस्नान' माना गया है। उनकी किरणें न होतीं, तो पृथिवीका तापमान इतना गिर जाता कि सभी तरल वस्तुएँ जमकर बर्फ बन जातीं और आँखोंसे भी दिखायी न देनेवाली अणुओंके भीतरकी गति बंद हो जाती। एतदतिरिक्त श्रीमिलर ( Miler ) महोदय सूर्यके साथ रंगका भी घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित करते हैं। वे कहते हैं कि किसी पदार्थका अपना रंग नहीं होता, सूर्यकी शुभ्र किरणोंमेंसे किसी रंगविशेषकी किरण ग्रहणकर पदार्थ शेष रंग प्रकाशित कर देते हैं। जो रंग वह प्रकाशित करता है, वही उस पदार्थका रंग हो जाता है[१४७]।

उपर्युक्त विवेचनसे स्पष्ट है कि धर्म, कर्म, उपासना, दर्शन और विज्ञान सभी अपने-अपने ढंगसे किये गये अन्वेषणोंके आधारपर भगवान् सूर्यकी उपादेयता और उनके महत्त्वको मुक्तकण्ठसे स्वीकारते हैं और लोगोंको इस महत्त्वपूर्ण शुभाशंसासे परिचित कराते हैं कि पूर्व दिशामें उदित होनेवाले तेजस्वी और देवताओंके प्रिय चक्षु ( जगत्के नेत्रभूत आदित्य )की कृपासे हम भूतलपर सौ वर्ष देखें, सौ वर्ष जीवित रहें, सौ वर्ष श्रवण करें, सौ वर्ष बोलें, सौ वर्ष दीनता-हीनतासे रहित होकर निवास करें और उनकी कृपा होनेपर सम्भवतः सौ वर्षसे भी अधिक जीवित रहें—

**तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतं शृणुयाम शरदः शतं प्रब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात्॥ ( वाजसनेयि संहिता ३६। २४ )**

---

when faced east than he had when he faced north and he deduced that the reason for this is that when a person faces north the magnetic lines of force cut through a larger surface of the sympathetic nervous chain.'

—उत्तरकी ओर मुँह करके भोजन करनेसे चुम्बकीय प्रवाह नसोंके द्वारा अधिक वेग तथा विस्तारके साथ चलता है, इसलिये वह उतना आयुर्वृद्धिकारक नहीं, जितना कि पूर्वाभिमुख हो भोजन करनेसे होता है।

१४५. गुणा दश स्नानपरस्य मध्ये रूपं च तेजश्च बलं च शौचम्। आयुष्यमारोग्यमलोलुपत्वं दुःस्वप्नाशस्तपश्च मेधा॥

१४६. वह इसलिये कि समस्त रात्रि चन्द्रामृतके वर्षणसे जल पुष्ट रहता है। यह चन्द्रामृत सूर्योदय होनेपर सूर्यरश्मिके द्वारा अपनी ओर आकृष्ट कर लिया जाता है। ऐसी स्थितिमें सूर्योदयसे पहले स्नान कर लेनेपर मनुष्यको उस अमृतकी जलके माध्यमसे प्राप्ति होती है। फिर पहले दिन सूर्य-रश्मिके द्वारा जो शक्ति जलमें प्रविष्ट होती है, वह रात्रिकी वातानुकूलतामें उससे बाहर नहीं निकल पाती, उसमें ही रह जाती है। इस शक्तिके कारण ही शीतकाल होनेपर भी जल अगले दिन प्रातःकाल गरम मिलता है और जलमें उपलब्ध रोगके कीटाणु जलके नीचे बैठे होते हैं। सूर्योदय हो जानेपर यह शक्ति जलसे बाहर निकल जाती है। परिणामस्वरूप जल ठंडा हो जाता है और रोगके कीटाणु जलमें ऊपर चले आते हैं। अतः रोगके कीटाणुओंके स्पर्शसे बचनेके लिये और जलमें निहित सूर्यकी शक्तिका लाभ उठानेके लिये भी प्रातःकालके समय ही स्नान करना चाहिये।

१४७. देखिये उनका वचन—'The objects are themselves devoid of colour, but when placed in white light they absorb the rays of one or more colours and reflect the rest: the object therefore, appears to be of the colours that would be produced by the ray or the mixture of rays which it reflects; freen objects, for example, absorb the red rays and reflect the yellow and blue. The rays thus absorbed are said to be comple- mentary to those that are reflected; a complementary colour being always that tint which when added to the primary colour upon the eye would constitute white light."

# काशीकी आदित्योपासना

( लेखक—प्रो० पं० श्रीगोपालदत्तजी पाण्डेय, एम० ए० एल्० टी०, व्याकरणाचार्य )

( द्वितीयाङ्क पृ० सं० १७ से आगे )

९. **केशवादित्य**—इनकी प्रसिद्धिके सम्बन्धमें 'काशीखण्ड'में एक उपाख्यान मिलता है, जिसमें यह वर्णित है कि भगवान् केशवको शिवकी आराधना करते देख सूर्यभगवान्‌को बड़ा आश्चर्य हुआ। इसपर केशवने शिवकी महत्ताके विषयमें सूर्यको उपदेश दिया। वह स्थान 'केशवादित्य'के नामसे जाना गया। गङ्गा-वरुणा-सङ्गमपर आदिकेशवके मन्दिरमें ही इनकी मूर्ति है।[1] इनकी आराधना करनेसे ज्ञानकी प्राप्ति होती है।[2] माघ शुक्ला सप्तमीको रविवार पड़नेपर आदिकेशवके समीप 'पादोदक' तीर्थमें उषःकालमें स्नान कर मौनी हो 'केशवादित्य'के पूजन करनेका विशेष माहात्म्य है।[3]

१०. **विमलादित्य**—हरिकेश-वनमें विमलादित्य-का स्थान है। प्राचीनकालमें यहाँ अनेक वन थे, जहाँ तपस्वी निवास करते थे। काशीको 'आनन्दवन'के नामसे प्रतिदिन सङ्कल्पमें अभिहित किया जाता है। किसी समय वाराणसी-नगर वाराणसी-क्षेत्रके ईशान-कोणमें ही सीमित था। उसके चारों ओर फैले वन-ही-वन थे। अभी ढाई—तीन सौ वर्ष पूर्वतक वर्तमान वाराणसीके अनेक भागोंमें वन थे। इनको काट-काटकर शहर बढ़ता चला गया। ह्वेनसाँग और फाह्यानने भी यहाँके वनों और उपवनोंका वर्णन किया है। सारनाथ-का मृगदाव बौद्ध-साहित्यमें बहुवर्णित है। वर्तमान भदैनी मुहल्ला भद्रवनके नामसे प्रसिद्ध था। वृद्धकाल तथा हरतीरथके निकट दारुवन था। इसी कारण दारानगर बसा। मैदागिनके दक्षिण नीचीबागतक अशोकवन था। इनके अतिरिक्त राजघाटसे चौकाघाटतक बड़ी सड़कके उत्तर वनों तथा उपवनोंकी एक शृङ्खला थी, जिनको काट-काटकर सन् ११९४ के बाद नये मुहल्ले बसे हैं। इन्हीं वनोंमेंसे एक 'हरिकेशवन' भी था, जिसे काटकर जङ्गमवाड़ी मुहल्ला बसाया गया। इन्हींके नामपर अब भी हरिकेशेश्वरका मन्दिर विद्यमान है। इसी मन्दिरके समीप डी० ३५। २७३ भवनमें विमलादित्यकी मूर्ति है। इनके पूजनसे शरीर शुद्ध हो जाता है तथा व्याधियाँ दूर हो जाती हैं।[4] 'विमलादित्य' के समीप ही 'खारीकूआँ' भी है।

११. **गङ्गादित्य**—वर्तमान समयमें इनकी मूर्ति ललिताघाटपर स्थापित है। 'गङ्गादित्य' नामसे इनकी स्थिति गङ्गातटपर की जाती है। पुराणोक्त आख्यानके अनुसार इनका आविर्भाव काशीमें गङ्गाजीके आनेके समय हुआ था। प्राचीनकालमें इनका स्थान गङ्गाकेशव

---

१. वृद्धादित्यं नमस्कृत्य वाराणस्यां रवौ नरः। लभेदभीप्सितां सिद्धिं न क्वचिद् दुर्गतिं लभेत् ॥ ( का० खं० ५१ )

२. तत्रोपतिष्ठतेऽद्यापि उत्तरेणादिकेशवात्। अतः स केशवादित्यः काश्यां भक्ततमोनुदः॥ ( का० खं० ५१। ७३ )

३. अगस्त्ये रथसप्तम्यां रविवारो यदाप्यते। तदा पादोदके तीर्थे आदिकेशवसन्निधौ॥
स्नात्वोपसि नरो मौनी केशवादित्यपूजनात्। सप्तजन्मार्जितात् पापात् मुक्तो भवति तत्क्षणात्॥ ( का० खं० ५१। ७६-७७ )

४. विमलादित्य इत्याख्या भक्तानां वरदा सदा। सर्वव्याधिनिहन्त्री च सर्वपापक्षयङ्करी ॥
इत्थं स विमलादित्यो वाराणस्यां शुभप्रदः। तस्य दर्शनमात्रेण कुष्ठरोगः प्रणश्यति ॥ ( का० खं० ५१। ९८-९९ )

तथा गङ्गाजीकी मूर्तिके सहित अगस्त्य-कुण्डके दक्षिणमें था। इस प्रकार चौंसट्टीघाटके दक्षिण अगस्त्य-तीर्थ और उसके दक्षिण गङ्गाकेशवतीर्थकी स्थिति काशीखण्डके अनुसार रही। आज भी उस स्थानका नाम गङ्गामहल है। वहीं गङ्गाकेशव और गङ्गाकेशवतीर्थके प्राचीन स्थान हैं[1]। विश्वेश्वरके दक्षिणमें इनका स्थान वर्णित होनेके कारण वर्तमान प्रचलित मन्दिर किसी समय स्थानान्तरित होकर यहाँ प्रसिद्ध हुआ। इस प्रकार विश्वनाथजीके दक्षिण भागमें द्रुपदादित्य तथा गङ्गादित्य दो सूर्य-मन्दिरोंकी स्थितिका पता चलता है। इनके अर्चन-पूजनसे मनुष्य नीरोग तथा सुखी रहता है[2]।

**१२. यमादित्य**—काशीखण्डके अनुसार यमेश्वरके पश्चिम तथा वीरेश्वरके पूर्व इनका स्थान है। सङ्कटा-घाटके पास यमेश्वरघाटपर वसिष्ठेश्वरके समीप घाटकी सीढ़ीपर मकान नं० सी० के० ७। १६४ में इनकी मूर्ति है। काशीखण्डके अनुसार ही अगस्त्यको सम्बोधित करते हुए यह बताया गया है कि यमराजके द्वारा इनकी स्थापना की गयी है। वहींपर यमतीर्थमें स्नान कर यमादित्यका पूजन-विधान बतलाया गया है।[3] इनके पूजनसे मानव यम-यातनासे दूर रहता है।

उपर्युक्त द्वादशादित्योंके अतिरिक्त दो और मूर्तियाँ आदित्यकी विद्यमान हैं। इनमेंसे एक 'सुमन्त्वादित्य' के नामसे विख्यात है। यह प्रतिमा हनुमान्‌फाटकके समीप हनुमान्‌जीके मन्दिरमें ही स्थापित है। इन्हें सुमन्तु मुनिद्वारा स्थापित बतलाया जाता है। इनके पूजनसे कुष्ठ-सदृश महारोग भी दूर हो जाते हैं[4]। दूसरी प्रतिमा 'कर्णादित्य' के नामसे मकान नं० के० २०/१४७ में विद्यमान है। इन्हींसे सम्बद्ध कर्णादित्य-तीर्थ शीतलाघाट तथा राजमन्दिरके नीचे गङ्गातटपर विद्यमान है। काशी-खण्डके अनुसार कर्णादित्य-तीर्थके दक्षिणमें कर्णादित्यकी मूर्ति स्थापित है[5]।

काशीकी यात्रामें बारह आदित्योंका उल्लेख काशी-खण्डमें किया गया है। बारह संख्या वर्षभरके बारहों मासोंका स्मरण कराती है। इन मासोंमेंसे प्रत्येक मासमें किसी-न-किसी सूर्यकी वार्षिक यात्रा की जाती रही है। तदनुसार प्रति सूर्यकी अर्चनामें उस मासके चारों रविवार तो प्रमुख माने जाते ही थे, उसके साथ ही सूर्यसे सम्बद्ध षष्ठी अथवा सप्तमी तिथि विशेष फलदायक समझी जाती थीं। वैज्ञानिक दृष्टिसे भी सूर्यका वर्चस्व रोगनाशक एवं स्वास्थ्यप्रद है। इसी कारण प्राचीन कालसे सूर्यकी उपासना की जाती चली आ रही है। उसका प्रभावकारी प्रत्यक्ष स्वरूप ही भक्तोंको सूर्योपासना करनेके लिये प्रेरित करता रहा है। उपासनाके उपकरणोंमें रक्तवर्णका प्राधान्य है। रक्तचन्दन, रक्ताक्षत, रक्तवस्त्र एवं रक्तपुष्प आदि पूजन-सामग्री सूर्यको प्रिय मानी जाती है। काशीमें अनेक प्रकारकी यात्राएँ उपासनाके रूपमें की जाती हैं। कुछ तो नित्य-यात्राके अन्तर्गत उपासनाके स्थान निश्चित किये गये हैं। इसके अतिरिक्त अन्तर्गृह-यात्रा, पञ्चतीर्थ-यात्रा, पञ्चकोशी-यात्रा, वार्षिक-यात्रा, मास-यात्रा एवं वारयात्रा भी की जाती है। इन यात्राओंमें द्वादशादित्य-यात्राका समावेश कर सूर्योपासनाकी महत्ता सूचित की गयी है।

---

१. द्रष्टव्य—पं० कुबेरनाथ सुकुल, 'वाराणसी-वैभव'—पृ० ३२७।

२. गङ्गादित्यश्च तत्रान्यो विश्वेशाद् दक्षिणेन वै। तस्य दर्शनमात्रेण नरः शुद्धिमियादिह॥
गङ्गादित्यं समाराध्य वाराणस्यां नरोत्तमा। न जातु दुर्गतिं क्वापि लभते न च रोगभाक्॥
(का० खं० ५१। १०१—१०४)

३—यमेशात् पश्चिमे भागे वीरेशात् पूर्वतो मुने। यमादित्यं नरो दृष्ट्वा यमलोकं न पश्यति॥ (का० खं० ५१। १०६)
तथा—यमेन स्थापितो यस्मात् आदित्यस्तत्र कुम्भज। अतः स हि यमादित्यो यामीं हरति यातनाम्॥
(का० खं० ५१। १०८)

४—सुमन्तमुनिना श्रेष्ठस्तत्रादित्यः प्रतिष्ठितः। तस्य सन्दर्शनादेव कुष्ठव्याधिः प्रशाम्यति॥ (का० खं० ६५। ६)

५—तद्दक्षिणे महापुण्यं कर्णादित्याख्यमुत्तमम्। (का० खं० ८४। ४५)

# सूर्य और ब्रह्माण्ड

## [ वैज्ञानिक समन्वयात्मक दृष्टिकोण ]

( लेखक—श्रीशिवनारायणजी गौड़ )

[ द्वितीयाङ्क—पृ० सं० २२ से आगे ]

इसमें लग सकता है कि विज्ञान प्रत्यक्ष, शास्त्र या वास्तविकतासे परे जा रहा है। पर ऐसा सोचना हमारा भ्रम है। १९६९में चाँदपर चलकर विज्ञानने बता दिया कि उसके अनुमान काल्पनिक नहीं, वास्तविक हैं। चाँदका भौतिक रूप विज्ञानकी पकड़में अंशतः आ गया है।

विज्ञानकी लम्बी यात्रासे प्राप्त तथ्यों और उसकी इकाई व सम्बन्धोंकी सहायतासे निकाले निष्कर्षोंको सूर्य और सौरमण्डलके आधारपर सम्पूर्ण ब्रह्माण्डतक व्यापक बनानेका थोड़ा प्रयास यहाँ किया जा रहा है।

मिस्रमें हजारों वर्ष पहले एरस्टास्थेनेसने पृथ्वीके गोलेके ३६०° की सहायतासे पृथ्वीको तोलनेका प्रयास किया था। किसी यात्रीसे यह सुनकर कि अमुक स्थानपर सूर्य अमुक ऊँचाईपर दिखायी देता है, उसने दो भिन्न स्थानोंसे उस ऊँचाईको देखा और दोनों स्थानोंकी दूरी नापकर उन स्थानोंसे सूर्यपर बननेवाले कोणसे उसका सम्बन्ध जोड़कर पूरे गोलेकी लम्बाई या पृथ्वीकी परिधिका नाप निकाल डाला। ( उसका नाप वर्तमान नाप लगभग २५००० मीलके लगभग बराबर ही था।) वर्तमानमें भी सम्बन्धके इसी सिद्धान्तके आधारपर अन्य आकाशीय पिण्डोंकी दूरी आदिका पता लगाया जाता है।

हमारी पृथ्वी मोटे रूपमें ८००० मील ( ७९२७ मील ) चौड़ी है, जो १८½ मील प्रति सेकेण्डकी चालसे हमसे ९३० लाख मील दूर सूर्यका वर्षभरमें लगभग इतनी ही लम्बी परिक्रमा करती है।

चाँद पृथ्वीसे चौथाई चौड़ा है। उसका व्यास २१६० मील है। वह अपनी धुरीपर २४ घंटे ५० मिनटमें एक चक्र पूराकर २७ से ३२ दिनमें पृथ्वीकी एक परिक्रमा पूरी कर डालता है।

पृथ्वी २४ घंटेमें अपनी धुरीपर एक चक्कर लगाती है, जिससे दिन और रात बनते हैं। चाँदके पृथ्वीकी एक परिक्रमा करनेपर मास ( अंग्रेजी मतसे मन्थ ) बनता है। पृथ्वीद्वारा सूर्यकी एक परिक्रमा पूरी करनेपर वर्ष बनता है।

एक नये चाँदसे दूसरे नये चाँदके बीच २९.५३ दिन होते हैं। पृथ्वीको सूर्यकी परिक्रमा करनेमें ३६५.२४२२ दिन लगते हैं। इस प्रकार मासको चन्द्रमासे और वर्षको सूर्यसे गिननेपर सौर वर्षमें १२ चान्द्रमासोंके बाद ११ दिन बच रहते हैं। इन दिनोंके वर्ष बनायें तो ३३ चान्द्र वर्ष ३२ सौर वर्षके बराबर होते हैं। भारतीय गणना-पद्धतिमें इस अतिरिक्त समयको अधिकमासके रूपमें समन्वित कर दिया गया है; पर केवल चान्द्रमासके सन्में यह अन्तर वर्षोंके अन्तरमें बदलता जाता है।*

* वर्ष तीन प्रकारके माने गये हैं—( १ ) नक्षत्रवर्ष, ( २ ) सौरवर्ष और ( ३ ) सूर्य-समीप-बिन्दु ( ANOMACISTIC )वर्ष। पृथ्वी जितने समयमें सूर्यकी एक परिक्रमा करती है, उतने ही समयमें सूर्य एक नक्षत्रसे निकलकर पुनः उसी नक्षत्रमें आ जाते हैं। इसे नक्षत्रवर्ष कहते हैं। यह ३६५ दिन ६ घंटे, ९. ६ मिनट का होता है। ( सूर्यसिद्धान्तानुसार यह—३६५ दिन, ६ घंटे १२ मिनट ३६. ५६ सेकण्डका होता है )××× आकाशीय वृत्त और क्रान्तिवृत्त जिन दो बिन्दुओंपर एक दूसरेको काटते हैं उन दो बिन्दुओंको विषुवबिन्दु कहते हैं। इनमें मेष

हमारे लिये यह कम गर्वकी बात नहीं कि आर्यभट्टने छठी सदीके आरम्भमें ही वर्षकी गणना ३६५.२५८६८०५ दिनोंमें कर ली थी; उन्होंने पृथ्वीका अपनी धुरीपर घूमना मानकर ग्रहणकी सही जानकारी दी, जो वर्तमान विचारधाराके पर्याप्त निकट है ।

पृथ्वीसे चाँद २,४०,००० मील दूर है और सूर्य ९३० लाख मील । इसी प्रकार चाँदकी मोटाई २१६० मील है और सूर्यकी ८६४००० मील । उसकी मोटाई यदि सूर्यका ४००वाँ भाग है तो दूरी भी ४००वाँ भाग है । इसका प्रभाव यह पड़ता है कि चाँद और सूर्यमें सभी बातोंमें इतनी भिन्नता रहते हुए भी उनके गोले ( बिम्ब ) समान मोटाईके रूपमें दिखायी देते हैं ।

पृथ्वीकी तुलनामें चाँद अत्यन्त छोटा है । उसका व्यास पृथ्वीका १/४ धरातलका क्षेत्रफल १/१४ भार १/८० और गुरुत्वाकर्षण १/६ ही है । पृथ्वीपर जिस वस्तुका भार १५० किलो हो, उसका वजन चाँदपर २५ किलो ही होगा ।

चाँद इतना छोटा है, फिर भी उसका प्रभाव पृथ्वीपर पड़े बिना नहीं रहता । समुद्रमें ज्वारभाटेका कारण चाँदका आकर्षण ही है । चाँदका एक चक्र २५ घंटेमें पूरा होता है, अतः ज्वारोंके बीच १२½ घंटेका अन्तर रहता है ।

चाँदकी तुलनामें सूर्य बहुत अधिक बड़ा है । वह पृथ्वीका जीवन और हमारे सौर-मण्डलका केन्द्र है । सूर्य पृथ्वीसे ९३० लाख मीलकी दूरीपर अवस्थित है या हम सूर्यसे इतने मील दूर हैं यह हमारा सौभाग्य है; क्योंकि इतनी दूरी और पृथ्वीपर पाये जानेवाले वातावरणने ही हमारा और पृथ्वीके अन्य चराचर प्राणियोंका जीवन सम्भव बनाया है । धरतीपर अधिकतम तापमान १४०० फा० है, पर सूर्यके धरातलपर ही वह १,००,००० से १,१०००० फा० है । उसके पास हम तो क्या यदि पृथ्वी भी पहुँच जाये तो भाप बनकर हवामें उड़ जायेगी या सम्भव है कि उसीमें समा जाये ।

सूर्यका व्यास ८,६४,००० (वास्तवमें ८,६५,३८०) मील है, जो पृथ्वीका १०८गुना है अर्थात् १०८

---

राशिपर आनेवाले बिन्दुको महाविषुवबिन्दु कहते हैं । सूर्यको इस महाविषुवबिन्दुसे निकलकर पुनः उसी स्थानपर लौट आनेमें जितना समय लगता है, वही सौरवर्ष होता है । नक्षत्रवर्ष और सौरवर्षकी लम्बाई बराबर होती है, पर विषुवबिन्दु कुछ कारणोंसे ५०. २७॥ विकला पूर्वसे पश्चिमको जाता है, अतः सूर्यको इतना मार्ग कम चलना पड़ता है । इसी कारण सौरवर्ष नक्षत्रवर्षसे २० मिनट, २२. ९ सेकण्ड छोटा हो जाता है । सौरवर्षकी लम्बाई ३६५ दिन ५ घंटे, ४८ मिनट, ४६ सेकण्ड है । विषुवबिन्दुकी गतिमें फेर-फार होनेसे प्रति सौरवर्षमें ५९.५ सेकण्ड कम हो जाता है ।

सूर्य अपने क्रान्तिवृत्तके उस बिन्दुसे, जहाँसे कि वह पृथ्वीके पास होता है, चलकर फिर उसी बिन्दुपर ३६५ दिन ६ घंटे, १३ मिनट, ४९.३ सेकण्डमें लौट आते हैं; इस समयको रवि-समीप-बिन्दुवर्ष कहते हैं ।

बारह चान्द्रमासोंका एक वर्ष मानकर चलनेवाले मुसलमान लोगोंका चान्द्रवर्ष ३५४ दिन, ८ घंटे, ४८ मिनटका होता है । उनका वर्ष ११-१२ दिन पहले शुरू हो जाता है । इसीलिये नये वर्षका प्रथम दिवस भिन्न-भिन्न ऋतुओंमें पड़ा करता है ।

हिंदूलोग १२ चान्द्रमासोंका वर्ष तो मानते हैं, पर तीसरे वर्ष एक मास बढ़ा देनेसे दोनोंका सामञ्जस्य कर लेते हैं । वे चान्द्रवर्ष और नाक्षत्रवर्षको बराबर करनेके लिये १९ वर्षोंमें सात मास बढ़ा देते हैं । नाक्षत्रवर्ष और चान्द्रवर्षमें १० दिन, ५३ घंटे, ३०.१२३ पलका अन्तर होता है । १९ वर्षोंमें यह अन्तर २०६ दिन ५६ घड़ी ३२।।। पल हो जाता है । सात चान्द्रमासमें २०६ दिन ४२ घड़ी, ५०.८२ होते हैं । १९ वर्षमें ये सात मास अधिक बढ़ा देनेपर दोनों वर्ष (प्रायः) बराबर हो जाते हैं । इसीलिये १९ वर्षोंमेंसे १२ वर्ष १२ महीनोंके हिसाबसे और ७ वर्ष १३ महीनोंके हिसाबसे गिने जाते हैं । ( ज्योतिर्विज्ञानसे साभार )

पृथ्वियाँ एक दूसरेसे सटाकर एक सीधमें रखी जायँ तब कहीं वे उसके गोलेकी चौड़ाईके बराबर होंगी, पर उसका आयतन इतना बड़ा है कि १०,००,००० ( दस लाख ) पृथ्वियाँ मिलकर उसकी बराबरी कर सकती हैं । उसके भीतरका केन्द्रीय तापक्रम ४,००,००,००० फा० है । वहाँ जानेपर तो कोई भी पदार्थ पिघलकर भाप और गैस बन सकता है। परंतु वहाँ तो गैस भी गैस नहीं रह पाती ! एटमबममें जो दशा एटमकी होती है, वही दशा सूर्यके केन्द्रमें उसके घटक हाइड्रोजन गैसकी होती रहती है ।

दुनियामें ९२ से १०० तक मूलतत्त्वोंका पता लगाया गया है । पर ये मूलतत्त्व भी न्यूक्लीयानसे बने हैं, जो धनाणु और ऋणाणुके रूपमें 'प्रोटान' और इलेक्ट्रान' कहलाते हैं । प्रोटान न्यूट्रानके साथ केन्द्रमें, रहते हैं और इलेक्ट्रान उनके चारों ओर चक्कर, लगाया करते हैं । ब्रह्माण्डमें चक्करकी प्रक्रिया कितनी व्यापक है । सभी चक्रवत् घूम रहे हैं । विश्व चक्रमय है ।

परमाणुमें प्रोटान और इलेक्ट्रान प्रायः बराबर होते हैं और इनके वर्धमान क्रमसे तत्त्वोंकी भिन्नताका निश्चय किया जाता है । इनमें सरलतम तत्त्व हाइड्रोजन हैं जिसके केन्द्रमें १ प्रोटान होता है और १ परमाणु उसकी परिधिमें यथेच्छ भ्रमण करता रहता है । सूर्यके भीतरी ताप और दाबसे हाइड्रोजनके परमाणुओंसे २ प्रोटान और २ इलेक्ट्रानवाले तत्त्व हीलियमका निर्माण होता है ।

पर यह क्रिया देखनेमें जितनी सरल लगती है, उसके परिणाम उतने ही जटिल होते हैं । एक समय वह था कि परमाणुको अखण्ड ( ग्रीक–ए + टम=अ + विभाज्य ) मानते थे । विश्वप्रसिद्ध वैज्ञानिक आइन्स्टाइनने सिद्ध किया कि परमाणु खण्डनीय है, अथापि वह अनन्त शक्तिका केन्द्र है ।

पदार्थका भार-स्थान सापेक्ष होता है, पर संहति ( मास-मात्रा ) सर्वत्र समान रहती है । हाँ, उसमें एक दूसरी विचित्रता है । दो विविक्त संहतियाँ जब संयुक्त होती हैं तो वे १ + १ = २ न होकर कुछ कम हो जाती हैं । यह बची उस वैष्ठन-शक्तिकी है, जो पदार्थ या परमाणुको बाँधती और मिलानेपर अनावश्यक होकर बची रह जाती है । किसी भी पदार्थमें यह ७ प्रतिशतसे अधिक नहीं बचती, पर इतनेसे ही यह दुनियाको पलट सकती है ।

महर्षि कणादने संसारको कणों अथवा अणु-परमाणुओं-से बना माना है । उन्होंने यह भी बताया है कि ध्वनि लहरोंके रूपमें चलकर हमारे कानोंतक आती है । इसी प्रकार वे इस निष्कर्षपर भी पहुँच गये थे कि प्रकाश और गर्मी एक ही तत्त्वके दो या भिन्न रूप हैं । आइन्स्टाइनने इस बातको दूसरे रूपमें प्रस्तुत किया कि पदार्थ और शक्ति एक ही वस्तुके दो रूप हैं, अर्थात् किसी भी पदार्थको शक्तिमें बदला जा सकता है । साथ ही उन्होंने यह भी बताया कि किसी पदार्थको यदि शक्तिमें बदला जा सके तो वह शक्ति अपनी संहतिमें प्रकाशकी गतिके वर्गका गुणा करनेसे प्राप्त संख्याके बराबर शक्तिशाली होगी । इसे सूत्ररूपमें उन्होंने इस प्रकार समझाया कि $E = mc^2$ या $श = सं\,प्र^2$ यहाँ m या सं संहतिका द्योतक है और c या प्र प्रकाशकी प्रति सेकेण्ड गति १,८६,००० के बराबर है ।

इस प्रकार १ इकाईकी संहतिवाले पदार्थको यदि ऊर्जामें बदल दिया जाय तो उससे प्राप्त ऊर्जा १ × १८६०००×१८६००=३४,५९,६०,००००० गुनी होगी । संहतिके नियमानुसार बन्धनसे मुक्तशक्ति अधिकतम ७ प्रतिशत होती है ।

सूर्यकी संहति पृथ्वीसे ३,३०,००० गुनी है । पृथ्वी $१०^{२७}$ ग्राम सूर्य $१.९३३×१०^{३३}$ ग्राम । इससे

सूर्यकी संहतिका सहज ही अनुमान लगाया जा सकता है। उसके नाभिकमें प्रतिक्षण लाखों हाइड्रोजन बमोंका बिस्फोट होता रहता है, जिससे उसमें प्रति सेकेण्ड ५० लाख टन संहति नष्ट होती रहती है। वह प्रति सेकेण्ड १००० बड़े-से-बड़े हाइड्रोजन बमसे उत्पन्न शक्तिके बराबर ऊर्जा अपने चारों ओर विकीर्ण करता है। वह ५० करोड़ वर्षोंसे लगातार चमक रहा है और सौर-मण्डलके अवयवके रूपमें ५ अरब वर्षसे इस संसारमें विद्यमान है।

उसकी पूरी संहति इस प्रकार नष्ट होती रहे तब भी वर्तमान गतिसे उसे पूर्णतः नष्ट होनेमें $१.५ \times १०^{१३}$ वर्ष लगेंगे। पर संहतिके ऊर्जामें बदलनेकी उच्चतम सीमा ०.७ प्रतिशत है, इसलिये कम-से-कम १,०००००००००००० वर्षोंतक तो सूर्यकी चमक बनी ही रहनेवाली है।

वैज्ञानिकोंने अनुमान लगाया है कि सूर्यकी ऊष्मा निरन्तर बढ़ती जा रही है। इस गतिसे १०००००००००० ई० में वह इतना गर्म हो जायगा कि उसका पानी उबलने लगेगा। वह सूख-सिकुड़कर १० लाख वर्षमें गुरु-जैसा ठण्डा गोला बन जायगा!

पता नहीं तब पृथ्वीका क्या होगा! पर यदि वह नष्ट नहीं हुई तो सूर्यके अदृश्य होनेपर भी वह गुरुत्वाकर्षणके कारण अपना चक्कर लगाती रहेगी; यह बात दूसरी है कि आकारसे दूरी व गति आदिमें दूसरे कई अन्तर हो जावें।

सूर्य एक दिनमें १० पृथ्वीके बराबर द्रव्य खर्च करके जो गर्मी हमें देता है, वह पूरी-की-पूरी हमतक पहुँच जाय तो हमारा जीना दूभर हो जाय। पर सूर्यकी किरणें कितनी दूरीसे आती हैं, इसका अनुमान इसी बातसे लग जाता है कि हमारी दुनियामें प्रकाशकी गति तीव्रतम है, वह एक सेकेण्डमें १,८६,००० मील चलता है। इतनी देरमें वह पृथ्वीकी ७ से अधिक परिक्रमाएँ कर सकता है। उस प्रकाशको पृथ्वीतक पहुँचनेमें ८ मिनट १८ सेकंड समय लग जाता है।

इस लम्बे-चौड़े अवकाशके बीच—४५९° फा० तापमानवाले शून्यमें होते हुए उन्हें पृथ्वीके वायुमण्डल-मेंसे जाना पड़ता है, जिससे पृथ्वीके धरातलपर आते-आते हमें मूल गर्मीका २ करोड़वाँ भाग ही मिल पाता है। शेष ९९.९ प्रतिशत भाग तो गर्मी तथा प्रकाशके रूपमें अवकाशमें ही रह जाता है।

यह ताप अथवा प्रकाश सूर्यके जिस धरातलसे हमतक आता है, वह आगका जलता गोला है। दुनियाभरको प्रकाश देनेके कारण इस भागको प्रकाश-मण्डल कहते हैं। इस पूरे धरातलपर महाकार चावलके दानों-जैसी आकृतियाँ हैं, जिनसे प्रकाश अवकाशमें विकीर्ण होता है। इनमेंसे प्रत्येकका व्यास लगभग ५०० मीलके बराबर है और इतनी ही दूरीपर स्थित ये लगातार बदलते रहते हैं। इन्हें प्रकाश अथवा आगकी मिश्रित लहरें समझना चाहिये, जिनमें समय-समयपर चुम्बकीय तूफान भी आते रहते हैं। इन्हींके बीच सूर्यके बृहदाकार धब्बे उभरते और बैठते रहते हैं, जिनका व्यास ५०,००० से १,५०,००० मीलतकका होता है; और छोटे भी इतने बड़े होते हैं कि उनमें कई पृथ्वियाँ समा सकती हैं। ये धब्बे सूर्यके धरातलपर ५° से ४०° अक्षांशके बीच विषुवत्‌के दोनों ओर लहरोंपर तैरते-जैसे दिखायी देते हैं। कभी-कभी तो इनकी संख्या १००तक पहुँच जाती है। इन धब्बोंमेंसे कुछके प्रच्छाया-मण्डल ५०,००० मील व्यासके होते हैं। इनके बीच काले दिखायी देनेवाले उपच्छाया-मण्डलमें १,५०,००० मील-तकके विस्तृत क्षेत्र दिखायी देते हैं जिनकी कालिमा प्रकाशका अभाव न होकर आसपासके अत्यधिक प्रकाशके प्रभावसे काली या मन्दप्रकाशी दिखायी देती है। ये तैरते गैसीय प्रकाशके धब्बे कभी बनते और

कभी बिगड़ते रहते हैं, पर कुछ तो सूर्यकी अपनी पूरी परिक्रमाकी अवधि ( २५ दिन ) से भी अधिक समयतक बने रहते हैं ।

सूर्यके धब्बोंके निर्माण, विस्तार और लोपका यह क्रम ११ वर्षके चक्रीय क्रममें गतिशील रहता है । इनका प्रभाव हमारी ऋतुओं, चुम्बकीय ध्रुवों, रेडियो-संग्रहण अथवा सामान्य मानवी व्यवहारपर भी पड़ता है ।

सूर्यके धरातलपर विद्यमान प्रकाश-मण्डलसे १२०० मील ऊपरतककी परतको उत्क्रमण-मण्डल कहते हैं । यह परत पृथ्वीपर पाये जानेवाले तत्त्वोंसे बनी गैसका पुञ्ज है, जो सौर धरातलके प्रकाशको सोख-कर सूर्यके वर्णक्रममें काली रेखाएँ डालता है । ग्रहण-के समय इससे विपरीत विकीर्ण करनेके कारण ही इसे उत्क्रमण या विपरीतकारी परत नाम दिया गया है ।

उत्क्रमण-परतके ऊपर कई हजार मील मोटी हल्की गैसोंकी परत है, जिसमें हाइड्रोजन, हिलियम और शायद कैल्शियम विद्यमान हैं । इस परतको 'वर्ण-मण्डल' कहते हैं । इस क्षेत्रमें हाइड्रोजनसे बने चमकीले धुएँके हजारों मील विस्तृत हजारों बादल बड़ी तीव्र गतिसे फैलते रहते हैं, जिनमेंसे कुछकी ऊँचाई सूर्यके धरातलसे १०,००,००० मीलतक देखी गयी है।

सूर्यकी अन्तिम परतको 'कान्तिचक्र' कहते हैं । यह सूर्यका किरीट है, जिसे विष्णु, देवों एवं दिव्योंके अभिन्न अङ्गके रूपमें अङ्कित किया जाता है । इसका स्वभाव बड़ा रहस्यमय है ।

सूर्यकी तीनों परतोंके ऊपर चारों ओर फैला यह भासमान गैसोंका वलय इतना विरल है कि इसमें पुच्छल तारे निर्बाध प्रवेश कर जाते हैं । इसका तापमान लगभग १८,००,०००° फा० है । इसके आकार-प्रकारका सूर्यके धब्बोंसे सम्बन्ध देखा गया है । जब धब्बे न्यूनतम होते हैं तो चक्र अधिकतम विस्तृत होता है और उनके अधिकतम होनेपर वह लघु गोलाकार बन जाता है ।

सूर्य गैसोंका बना है, जिनमें हाइड्रोजनकी प्रधानता है । हाइड्रोजनके परमाणु हीलियममें बदलते रहते हैं और संयोगसे यह गैस पहले सूर्यपर ही मिली थी, इसीलिये इसे सूर्यके ग्रीक नाम हेलियासके आधारपर हेलियम या हीलियम नाम दिया गया । सूर्यका एक नाम संस्कृतमें 'हेलिः' है । लेटिन व उससे व्युत्पन्न भाषाओंका साल ( अं० सोलर ) और ग्री० होटा अं० अवर ( Howr हवर ) सौर या सूर्यसे ही व्युत्पन्न प्रतीत होते हैं । भारतकी अधिकांश भाषाओंमें सूर्य या उससे व्युत्पन्न शब्द ही अधिक प्रचलित हैं । वर्षका साल नाममें सम्भवतः यह लेटिन रूप दृश्यमान है तो सन् ( संवत्सर ) में टयूरानी सन् अं० सन् ( सान् ) जैसे रूपोंका मूल है ।

( क्रमशः )

# वैज्ञानिक सौरतथ्य ( २ )

१२–सूर्य पृथ्वीको डेढ़ हार्स-पावर शक्ति प्रति गज वितरित करता है । संपूर्ण पृथ्वी सूर्यसे तीन लाख तीस हजार अरब हार्स-पावर शक्ति प्राप्त करती है ।

१३–सूर्यकी बाहरी परतोंका तापमान लगभग ६१११° फा० है । वैज्ञानिक अभीतक सूर्यके अन्तरीय भागका तापमान ज्ञात नहीं कर पाये हैं, किन्तु वह किसी भी दशामें ४,००,००,००० अंश फारेनहीटसे कम नहीं होगा ।

१४–सूर्य अपनी शक्तिका स्वयंमेंसे ११ करोड़ २ लाख मन भाग प्रतिक्षण विभिन्न रूपोंमें परिवर्तित कर बाँटता रहता है । सूर्य यदि इसी प्रकार निरन्तर अपनी शक्ति वितरित करता रहे तो १,५०,००,००,००,००० वर्षोंमें उसकी शक्तिकी मात्रा एक प्रतिशत भी नहीं घटेगी ।

प्रेषक—श्रीजगन्नाथप्रसादजी, बी० कॉम०

*

# काशीके द्वादश आदित्योंकी पौराणिक कथाएँ

[ द्वितीयाङ्क सं० २, पृ० सं० ४३से आगे ]

( लेखक—श्रीराधेश्यामजी खेमका, एम्० ए०, साहित्यरत्न )

९-केशवादित्य—किसी समय आकाशमें संचरण कर रहे सूर्यनारायणने भगवान् आदिकेशवको बड़े श्रद्धाभावसे शिवलिङ्गका पूजन करते देखा। वे महान् आश्चर्यसे चकित हो आकाशसे उतरकर भगवान् केशवके निकट अवसरकी प्रतीक्षा करते हुए चुपचाप बैठ गये। भगवान् केशवद्वारा की जा रही शिवपूजा समाप्त होनेपर सूर्यने उन्हें सभक्ति प्रणाम किया। भगवान्ने भी उनका उचित स्वागत-सत्कार कर पासमें बैठा लिया। अवसर पाकर सूर्यने पूछा—'भगवन्! आपसे ही यह जगत् उत्पन्न होता है और आपमें ही लीन हो जाता है। आपका भी कोई पूज्य है—यह जानकर मुझे बड़ा आश्चर्य हो रहा है।'

भगवान् केशवने कहा—'भास्कर! सब कारणोंके भी कारण देवाधिदेव महादेव उमापति ही एकमात्र पूज्य हैं। जो त्रिलोचनके सिवा अन्यकी पूजा करता है, वह आँखवाला होनेपर भी अन्धा है। जिन लोगोंने एक बार भी पार्वतीपतिके लिङ्गकी पूजा की, उन्हें विविध दुःखोंसे भरे संसारमें भी दुःख नहीं होगा।'

**न लिङ्गाराधनात् पुण्यं त्रिषु लोकेषु चापरम्।**
**सर्वतीर्थाभिषेकः स्याल्लिङ्गस्नानाम्बुसेवनात्॥**

अर्थात् 'शिव-लिङ्गकी आराधनासे बढ़कर तीनों लोकोंमें दूसरा पुण्य नहीं है एवं शिवलिङ्गके स्नानके जलके सेवनसे सब तीर्थोंमें स्नानका पुण्य प्राप्त हो जाता है।'

भगवान् विष्णुके मुखसे शिवजीका ऐसा अद्भुत माहात्म्य सुनकर हे सूर्य! तुम भी विपुल तेजको बढ़ानेवाली परम लक्ष्मीको प्राप्त करनेके लिये शिवलिङ्गकी पूजा करो। भगवान्का उपदेश सुनकर सूर्य स्फटिकका लिङ्ग बनाकर उसकी पूजा करने लगे। तभीसे सूर्य आदिकेशवको अपना गुरु मानकर आदिकेशवके उत्तरमें आज भी स्थित हैं।

काशीमें भक्तजनोंके अज्ञानान्धकारका विनाश करनेवाले वे केशवादित्य पूजा-अर्चा करनेवालोंको सदा मनोवाञ्छित फल प्रदान करते हैं—

**केशवादित्यमाराध्य वाराणस्यां नरोत्तमः।**
**परमं ज्ञानमाप्नोति येन निर्वाणभाग्भवेत्॥**

मतिमान् श्रेष्ठ पुरुष वाराणसीमें 'केशवादित्य' की आराधना कर परमज्ञान प्राप्त करते हैं, जिससे उन्हें निर्वाण ( मुक्ति ) प्राप्त होता है। श्रद्धा-भक्तिपूर्वक केशवादित्यके माहात्म्यके श्रवणसे मनुष्यको पाप-स्पर्श नहीं करते और शिवभक्ति प्राप्त होती है।

१०-विमलादित्य—विमल नामका एक क्षत्रिय था। वह बड़ा सत्कार्यकारी होनेपर भी प्राक्तन कर्मवश कुष्ठरोगसे आक्रान्त हो गया। वह घर-द्वार, पुत्र-कलत्र, धन-दौलत सबका परित्याग कर काशी आया। उसने हरिकेशवन (जङ्गमवाड़ी)में हरि-केशेश्वरके निकट सूर्यमूर्ति स्थापित कर परम भक्ति-श्रद्धापूर्वक सूर्यकी आराधना की। वह कनैर, अड़हुल, सुन्दर किंशुक, लालकमल, शोक, सुगन्धपूर्ण गुलाब और चम्पाके पुष्पों, चित्र-विचित्र मालाओं, कुङ्कुम, अगुरु और कर्पूरमिश्रित लालचन्दन, सुगन्धित धूपों, कपूर और बत्तियोंकी आरार्ति, विविध प्रकार सुमिष्ट नैवेद्यों, भाँति-भाँतिके फलों, अर्घ्यप्रदान एवं सूर्य-स्तोत्रोंद्वारा सूर्यकी पूजा करता था। इस प्रकार निरन्तर आराधना करनेसे उसपर भगवान् सूर्य प्रसन्न हुए। उन्होंने वर

माँगनेको कहा एवं यह भी कहा कि तुम्हारा कुष्ठरोग तो मिटेगा ही, उसके अतिरिक्त और भी वर माँगो। दण्डवत्-प्रणाम करते हुए विमलने कहा—'भगवन्! यदि आप प्रसन्न हैं और वर देना चाहते हैं तो जो लोग आपके भक्तिनिष्ठ हों, उनके कुलमें कुष्ठ तथा अन्यान्य रोग भी न हों; उन्हें दरिद्रता भी न सतावे; आपके भक्तोंको किसी प्रकारका दुःख न हो, यही वर दें।'

विमलके उक्त वरोंको सुनते हुए सूर्यने 'तथास्तु' कह कर आगे कहा—'विमल! तुमने काशीमें जो यह मेरी मूर्ति स्थापित की है, इसकी सन्निधिका मैं कभी त्याग नहीं करूँगा एवं यह मूर्ति तुम्हारे नामसे प्रख्यात होगी। सब व्याधियोंको दूर करनेवाली तथा सकल पापोंका विध्वंस करनेवाली विमलादित्य नामक यह प्रतिमा भक्तोंको सदा वर प्रदान करेगी।'

इत्थं स विमलादित्यो वाराणस्यां शुभप्रदः।
तस्य दर्शनमात्रेण कुष्ठरोगः प्रणश्यति॥

इस प्रकार शुभप्रद ( मङ्गलकारी ) विमलादित्य काशीमें विराजमान हैं। उनके दर्शनमात्रसे कुष्ठरोग मिट जाता है।

**११—गङ्गादित्य**—गङ्गादित्य वाराणसीमें ललिताघाटपर विराजते हैं। उनके केवल दर्शनोंसे मनुष्य शुद्ध हो जाता है। भगीरथके रथका अनुसरण करती हुई भागीरथी जब यहाँ ( काशीमें ) पधारीं, तो रविने वहींपर स्थित होकर गङ्गाकी स्तुति की। आज भी वह गङ्गाको सम्मुख कर रात-दिन उनकी स्तुति करते हैं। गङ्गादित्यकी आराधना करने-वाले नरश्रेष्ठोंकी न दुर्गति होती है और न वे रोगाक्रान्त ही होते हैं। इनका दर्शन पुण्यप्रद है।

**१२—यमादित्य**—यमेश्वरसे पश्चिम और आत्म-वीरेश्वरसे पूर्व संकटा-घाटपर स्थित यमादित्यके दर्शन करनेसे मनुष्योंको यमलोक नहीं देखना पड़ता। भौमवारी चतुर्दशीको यमतीर्थमें स्नानकर यमेश्वर और यमादित्यके दर्शन कर मानव सब पापोंसे छुटकारा पा जाते हैं। प्राचीनकालमें यमराजने यमतीर्थमें कठोर तपस्या कर भक्तोंको सिद्धि प्रदान करनेवाले यमेश्वर और यमादित्यकी स्थापना की थी। यमराजद्वारा स्थापित यमेश्वर और यमादित्यको प्रणाम करनेवाले एवं यम-तीर्थमें स्नान करनेवाले पुरुषोंको यामी ( नारकीय ) यातनाओंका भोगना तो दूर, यमलोकको देखनातक नहीं पड़ता। इसके अतिरिक्त यमतीर्थमें श्राद्ध-कर, यमेश्वरका पूजनकर एवं यमादित्यको प्रणामकर मनुष्य पितृऋणसे भी उऋण हो जाता है—

श्राद्धं कृत्वा यमे तीर्थे पूजयित्वा यमेश्वरम्।
यमादित्यं नमस्कृत्य पितृणामनृणो भवेत्॥

ये बारह आदित्य पाप-राशिविनाशी हैं। इनके दर्शन-पूजन आदिसे मनुष्योंके यामी यातनाएँ नहीं होती हैं। इनके अतिरिक्त काशीमें गुह्यकार्क आदि और भी अनेक आदित्य हैं। सबकी पूजा-अर्चा लाभप्रद है। इनकी पूजा-अर्चा प्रत्येक नर-नारीको करनी चाहिये।

बारह आदित्योंके आविर्भावकी संसूचक कथाको सुनने अथवा दूसरोंको सुनानेवाले मनुष्योंके पास दुर्गति कदापि नहीं आ सकती। ( समाप्त )

## काशीका मान-मन्दिर ( बेध-शाला )

आकाशीय सूर्यादि ग्रह, उपग्रह, नक्षत्र-तारों ( ज्योतिष्कपिण्डों ) की गति-अवगतिके लिये महाराज सवाई जयसिंहने १८ वीं शदीके पूर्वार्द्धमें काशीके मान-मन्दिरघाटपर एक बेधशालाका निर्माण कराया था, जो आज जीर्णरूपमें जनप्रिय सरकारसे उद्धारकी प्रतीक्षामें पुरातत्त्वीय विषय बन रही है। इसमें सात यन्त्रोंकी सहायतासे समस्त ग्रह-मण्डल और नक्षत्र-समूहका परिज्ञान किया जाता था। उपासनामें जहाँ द्वादशादित्यस्थल महत्त्ववाले हैं वहीं वियद्‌विज्ञानके लिये मान-मन्दिर-बेधालयकी महत्ता भी अपेक्षित है। *

* महाराज सवाई जयसिंहने इसके सिवाय, जयपुर एवं उज्जैनकी बेधशालाएँ और दिल्लीके यन्त्र-मन्दिर ( जन्तर-मन्तर ) का भी निर्माण कराया था। सम्प्रति अपने देशमें कोड़इकनाल, हैदराबाद एवं नैनीतालकी उत्कृष्ट बेधशालाएँ हैं।

व्रतसन्दर्भ—

# आदित्यव्रत ( २ )

[ द्वितीयाङ्क पृ० सं० ४० से आगे ]

## चैत्रमासीय व्रत ( ५ )

### ( क ) आरोग्य-व्रत

यह व्रत चैत्र शुक्ला प्रतिपदाको किया जाता है। इसके निमित्त पहले दिन एकभुक्त आदिके नियमोंसे संयत होकर प्रतिपदाको एक शुद्ध चौकीपर अनेक प्रकारके कमलके फूल बिछाकर उनमें सूर्यका ध्यान करे। श्वेत वर्णके सुगन्धित गन्ध-पुष्पादिसे उनका पूजन तथा दही, चीनी, घी, पूए, दूध, भात और फल आदि अर्पण करे। वह्नि और ब्राह्मणको तृप्त करे। फिर सम्पूर्ण सामग्रीका एक-एक ग्रास भक्षण करे और शेषको त्याग दे। उसके बाद ब्राह्मणकी आज्ञा लेकर भोजन करे। इस प्रकार प्रत्येक मासकी शुक्ल प्रतिपदाको वर्षपर्यन्त व्रत और शिवका दर्शन करनेवाला सदैव आरोग्य रह सकता है। ( विष्णुधर्मोत्तरपुराण )

### ( ख ) सूर्यव्रत

यह व्रत चैत्र शुक्ला सप्तमीको किया जाता है। इसके लिये एकान्त स्थानमें गृहको लीप-धोकर स्थानको स्वच्छ करे और उसके मध्यमें एक सुन्दर वेदी बनाकर उसपर अष्टदल कमलका चित्र बनाये। कमलके प्रत्येक दलमें निम्नलिखित मूर्तियोंको स्थापित करे। पूर्वकी दिशामें कमलदलपर ऋतुकारक दो 'गन्धर्व', अग्निकोणके कमलदलपर ऋतुकारक दो 'गन्धर्व', दक्षिण दिशाके कमलदलपर दो 'अप्सराएँ', नैर्ऋत्यकोणके कमलदलपर दो 'राक्षस', पश्चिम दिशाके कमलदलपर ऋतुकारक दो 'महानाग', वायव्यकोणके कमलदलपर दो 'यातुधान', उत्तरदिशाके कमलदलपर दो 'ऋषि' और ईशानकोणके कमलदलपर ( सूर्य ), एवं 'ग्रह'का स्थापन करके उन सबका यथाक्रम पृथक्-पृथक् गन्ध, पुष्प, धूप, दीप और नैवेद्यसे पञ्चोपचारपूजन करके सूर्यके निमित्त घीकी एक सौ आठ आहुतियाँ और अन्य सबके निमित्त आठ-आठ आहुतियाँ दे तथा प्रत्येकके निमित्त एक-एक ब्राह्मणको भोजन कराये। इस प्रकार शुक्ल पक्षकी प्रत्येक सप्तमीको एक वर्षतक व्रत करनेवाले-को सूर्यलोककी प्राप्ति होती है। ( विष्णुधर्मोत्तरपुराण )

## वैशाखमासीय व्रत ( ६ )

### कमलसप्तमी

यह व्रत वैशाख शुक्ला सप्तमीको किया जाता है। इस व्रतके लिये सुवर्णका कमल और सूर्यकी मूर्ति बनवाकर वैशाख शुक्ला सप्तमीको एक शुद्ध वेदीपर कमल और कमलपर सूर्यकी मूर्ति स्थापित करे एवं उनका यथाविधि पूजन करके—

**नमस्ते पद्महस्ताय नमस्ते विश्वधारिणे।**
**दिवाकर नमस्तुभ्यं प्रभाकर नमोऽस्तु ते॥**

इस श्लोकसे प्रार्थना करके सूर्यास्तके समय एक जलका घड़ा, एक गौ और उक्त कमल आदि ब्राह्मणोंको दान करे तथा दूसरे दिन उनको भोजन कराकर स्वयं भोजन करे। इस प्रकार प्रत्येक शुक्ला सप्तमीको एक वर्ष करे तो सब प्रकारका सुख प्राप्त होता है। ( पद्मपुराण )

## ज्येष्ठमासीय व्रत ( ७ )

### करवीरव्रत

ज्येष्ठ शुक्ला प्रतिपदाको देवताके बगीचेमें जाकर कनेरके वृक्षका पूजन करे। उसको मूल और शाखा-प्रशाखाओंके सहित स्नान कराकर लाल वस्त्र ओढ़ावे। गन्ध, पुष्प, धूप, दीप और नैवेद्य आदिसे उसका पूजन करे। उसके समीप सप्तधान्य रखकर उसपर

केले, नारंगी, बिजौरा और गुणक ( गुड़ ) आदि स्थापित करे और—

**'करवीर विषावास नमस्ते भानुवल्लभ।**
**मौलिमण्डन दुर्गादिदेवानां सततं प्रिय।'**

इस मन्त्रसे अथवा **'आकृष्णेन रजसा वर्तमानो॰'**—इत्यादि मन्त्रसे प्रार्थना करके पूजा-सामग्री ब्राह्मणको दे दे। फिर घर जाकर व्रत करे। यह व्रत सूर्यकी आराधनाका है। आपद्ग्रस्त अवस्थामें स्त्रियोंको तत्काल फल देता है। प्राचीन कालमें सावित्री, सरस्वती, सत्यभामा और दमयन्ती आदिने इसी व्रतसे अभीष्ट फल प्राप्त किया था। ( भविष्योत्तरपुराण )

## आषाढ़मासीय व्रत ( ८ )

### विवस्वान्व्रत

आषाढ़ शुक्ला सप्तमीको भगवान् सूर्य 'विवस्वान्'-नामसे विख्यात हुए थे। अतः इस दिन रथके चक्रके समान सुन्दर गोल मण्डल बनाकर उसमें भगवान् विवस्वान्का गन्ध-पुष्प आदिसे विधिपूर्वक पूजन करे और अनेक प्रकारके भक्ष्य-भोज्य एवं पेय पदार्थ अर्पित करके व्रत करे। ( ब्रह्मपुराण )

## श्रावणमासीय व्रत ( ९ )

### पापनाशिनी सप्तमी

यह व्रत श्रावण शुक्ला सप्तमीको किया जाता है। इस व्रतमें श्रावण शुक्ला सप्तमीको हस्त नक्षत्र होनेसे यह उदयव्यापिनी ग्राह्य है। उस दिन जगद्गुरु चित्रभानुका पूजन करके दान, पुण्य, हवन और व्रत करे तो उसका अक्षय फल प्राप्त होता है और प्रत्येक प्रकारके पाप-ताप दूर हो जाते हैं। ( हेमाद्रि )

## भाद्रपदमासीय व्रत ( १० )

### सूर्यषष्ठी

सप्तमीसे प्रयुक्त भाद्रपद शुक्ला षष्ठीको स्नान, दान, जप और सूर्यका व्रत करनेसे अक्षय फल होता है। विशेषकर सूर्यका पूजन, गङ्गाका दर्शन और पञ्चगव्य-प्राशनसे अश्वमेधके समान फल होता है। पूजामें गन्ध, पुष्प, धूप, दीप और नैवेद्य मुख्य हैं। ( भविष्योत्तरपुराण ) ( क्रमशः )

# वार-सम्बन्धी व्रतोंका वर्णन

अग्निदेव कहते हैं—वसिष्ठ! अब मैं भोग और मोक्ष प्रदान करनेवाले वार-सम्बन्धी व्रतोंका वर्णन करता हूँ। जब रविवारको हस्त अथवा पुनर्वसु नक्षत्रका योग हो, तब पवित्र सर्वौषधिमिश्रित जलसे स्नान करना चाहिये। इस प्रकारके रविवारको श्राद्ध करनेवाला सात जन्मोंमें रोगसे पीड़ित नहीं होता। संक्रान्तिके दिन यदि रविवार हो, तो उसे पवित्र 'आदित्यहृदय' माना गया है। उस दिन अथवा हस्तनक्षत्रयुक्त रविवारको एक वर्षतक नक्तव्रत करके मनुष्य सब कुछ पा लेता है। चित्रा-नक्षत्रयुक्त सोमवारके सात व्रत करके मनुष्य सुख प्राप्त करता है। स्वातीनक्षत्रसे युक्त मङ्गलवारका व्रत आरम्भ करे। इस प्रकार मङ्गलवारके सात नक्तव्रत करके मनुष्य दुःख-बाधाओंसे छुटकारा पाता है। बुध-सम्बन्धी व्रतमें विशाखानक्षत्रयुक्त बुधवारको ग्रहण करे। उससे आरम्भ करके बुधवारके सात नक्तव्रत करनेवाला बुधग्रहजनित पीड़ासे मुक्त हो जाता है। अनुराधा-नक्षत्रयुक्त गुरुवारसे आरम्भ करके सात नक्तव्रत करनेवाला बृहस्पति-ग्रहकी पीड़ासे, ज्येष्ठानक्षत्रयुक्त शुक्रवारको व्रत ग्रहण करके सात नक्तव्रत करनेवाला शुक्रग्रहकी पीड़ासे और मूलनक्षत्रयुक्त शनिवारसे आरम्भ करके सात नक्तव्रत करनेवाला शनिग्रहकी पीड़ासे निवृत्त हो जाता है। ( अग्निपुराण एक सौ पञ्चानबेवाँ अध्याय )

# तृचाकल्पनमस्कार

( लेखक—डॉ० श्रीवासुदेवकृष्णजी चतुर्वेदी, डी० लिट्० )

श्रीसूर्यनारायण भगवान्‌के प्रीति-हेतु तृचाकल्प-नमस्कार वैदिक मन्त्र और तन्त्राक्षर ( बीजों )-से संयुक्त ब्रह्मकर्म-समुच्चयमें उपलब्ध है। विधि—आसनपर बैठकर आचमन कर प्राणायाम करे; पुनः हाथमें जल लेकर संकल्प करे । संकल्पमें देशकालपात्र-तिथि-वारादिका उच्चारणकर कहे —

'ममात्मनः श्रुतिस्मृतिपुराणोक्तफलप्राप्त्यर्थं श्रीसवितृसूर्यनारायणप्रीत्यर्थं च तृचाकल्पविधिना नमस्काराख्यं कर्माहं करिष्ये ।' इस प्रकार संकल्प कर जल छोड़ दे ।

पुनः एक पात्रमें जल भरकर उसमें गन्ध-पुष्प, अक्षत रख दे । तदनन्तर हाथमें पुष्प लेकर श्रीसूर्य-नारायणका ध्यान करे । ध्यानका मन्त्र यह है—

ध्येयः सदा सवितृमण्डलमध्यवर्ती
नारायणः सरसिजासनसन्निविष्टः ।
केयूरवान् मकरकुण्डलवान् किरीटी
हारी हिरण्मयवपुर्धृतशङ्खचक्रः ॥

इस प्रकार ध्यानकर निम्नोक्त मन्त्रोंका उच्चारण करते हुए नमस्कार करे ।

ॐ ह्रां उद्यन्नद्य मित्रमहः ह्रां ॐ मित्राय नमः ॥
ॐ ह्रीं आरोहन्नुत्तरां दिवम् ह्रीं ॐ रवये नमः ॥
ॐ ह्रूं हृद्रोगं मम सूर्य ह्रूं ॐ सूर्याय नमः ॥
ॐ ह्रैं हरिमाणं च नाशय ह्रैं ॐ भानवे नमः ॥
ॐ ह्रौं शुकेषु मे हरिमाणं ह्रौं ॐ खगाय नमः ॥
ॐ ह्रः रोपणाकासु दध्मसि ह्रः ॐ पूष्णे नमः ॥
ॐ ह्रां अथो हारिद्रवेषु मे ह्रां ॐ हिरण्यगर्भाय नमः॥
ॐ ह्रीं हरिमाणं नि दध्मसि ह्रीं ॐ मरीचये नमः ॥
ॐ ह्रूं उदगादयमादित्यः ह्रूं ॐ आदित्याय नमः ॥
ॐ ह्रैं विश्वेन सहसा सह ह्रैं ॐ सवित्रे नमः ॥
ॐ ह्रौं द्विषर्ति मह्यं रन्धयन् ह्रौं ॐ अर्काय नमः॥
ॐ ह्रः मो अहं द्विषते रथं ह्रः ॐ भास्कराय नमः ॥

ॐ ह्रां ह्रीं उद्यन्नद्य मित्रमह आरोहन्नुत्तरां दिवं ह्रां ह्रीं ॐ मित्ररविभ्यां नमः ॥

ॐ ह्रूं ह्रैं हृद्रोगं मम सूर्य हरिमाणं च नाशय ह्रूं ह्रैं ॐ सूर्यभानुभ्यां नमः ॥

ॐ ह्रौं ह्रः शुकेषु मे हरिमाणं रोपणाकासु दध्मसि ह्रौं ह्रः ॐ खगपूषाभ्यां नमः ॥

ॐ ह्रां ह्रीं अथो हारिद्रवेषु मे हरिमाणं नि दध्मसि ह्रां ह्रीं ॐ हिरण्यगर्भमरीचिभ्यां नमः ॥

ॐ ह्रूं ह्रैं उदगादयमादित्यो विश्वेन सहसा सह ह्रूं ह्रैं ॐ आदित्यसवितृभ्यां नमः ।

ॐ ह्रौं ह्रः द्विषन्तं मह्यं रन्धयन् मो अहं द्विषते रथं ह्रौं ह्रः ॐ अर्कभास्कराभ्यां नमः ॥

ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं उद्यन्नद्य मित्रमह आरोहन्नुत्तरां दिवं हृद्रोगं मम सूर्य हरिमाणं च नाशय ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ॐ मित्ररविसूर्यभानुभ्यो नमः ॥

ॐ ह्रौं ह्रः ह्रां ह्रीं शुकेषु मे हरिमाणं रोपणाकासु दध्मसि । अथो हारिद्रवेषु मे हरिमाणं नि दध्मसि ह्रौं ह्रः ह्रां ह्रीं ॐ खगपूषहिरण्यगर्भमरीचिभ्यो नमः॥

ॐ ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः उदगादयमादित्यो विश्वेन सहसा सह ।

द्विषन्तं मह्यं रन्धयन् मो अहं द्विषते रथं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ॐ आदित्यसवित्रर्कभास्करेभ्यो नमः ॥

ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः उद्यन्नद्य मित्रमह आरोहन्नुत्तरां दिवम् । हृद्रोगं मम सूर्य हरिमाणं च नाशय ॥ शुकेषु मे हरिमाणं रोपणाकासु दध्मसि । अथो हारिद्रवेषु मे हरिमाणं नि दध्मसि । उदगादयमादित्यो विश्वेन सहसा सह । द्विषन्तं मह्यं रन्धयन् मो अहं द्विषते रथम् ॥ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ॐ मित्ररविसूर्यभानुखगपूषहिरण्यगर्भमरीच्यादित्यसवित्रर्कभास्करेभ्यो नमः । इस मन्त्रकी तीन वार आवृत्ति करनी चाहिये ।

विनतातनयो देवः कर्मसाक्षी सुरेश्वरः ।
सप्ताश्वः सप्तरज्जुश्च अरुणो मे प्रसीदतु ॥
आदित्यस्य नमस्कारं ये कुर्वन्ति दिने दिने ।
जन्मान्तरसहस्रेषु दारिद्र्यं नोपजायते ॥
नमो धर्मविधानाय नमस्ते कर्मसाक्षिणे ।
नमः प्रत्यक्षदेवाय भास्कराय नमो नमः ॥

जो आदित्यको प्रतिदिन नमस्कार करते हैं, उन्हें सहस्रों जन्मतक दरिद्रताका क्लेश नहीं होता ।

अनेन तृचाकल्पनमस्काराख्येन कर्मणा भगवान् श्रीसवितृसूर्यनारायणः प्रीयतां न मम ।

( इस तृचा-कल्प-नमस्कार कर्मसे भगवान् सवितृ-सूर्यनारायण प्रसन्न होवें । )

इति तृचाकल्पनमस्काराः ॥

# सूर्यनमस्कारकी एक विधि

( लेखक—श्रीजगतनारायणरायजी, स्वतन्त्रता-सेनानी )

प्रातःकाल शौच-स्नानादि क्रियासे निवृत्त होकर पवित्रताके साथ सुगन्ध द्रव्यका हवन करके सूर्याभिमुख खड़े होकर हाथ जोड़ करके तीन वार गायत्री मन्त्रका उच्चारण करे—ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् ।

इसके पश्चात् सूर्याष्टकका पाठ करे ।*

फिर निम्नाङ्कित मुद्राओंमें सूर्यनमस्कार करे ।

१. **नमस्कार-आसन**—सीधे खड़े होकर हाथ जोड़कर सूर्यकी ओर मुँह करके '**महापापहरं देवं तं सूर्यं प्रणमाम्यहम्**'—कहना चाहिये ।

२. **ऊर्ध्वनमस्कार**—दोनों हाथोंको ऊपर उठाकर तथा एड़ी उठाकर फिर '**महापाप हरं देवं तं सूर्यं प्रणमाम्यहम्**' कहना चाहिये ।

३. **हस्तपादासन**—दोनों हाथोंको नीचे लाकर पादोंको भूमिमें सटाकर दोनों हाथोंकी अँगुलियोंसे धरतीको स्पर्श करके सीधे नत्र जाना चाहिये और फिर '**महापापहरं देवं तं सूर्यं प्रणमाम्यहम्**' का पाठ करना चाहिये ।

४. **एकपादप्रसरणासन**—बायाँ पैर भूमिपर रखकर दायें पैरको जितना हो सके पीछे ले जाना चाहियें और '**महापापहरं देवं तं सूर्यं प्रणमाम्यहम्**' —का पाठ करना चाहिये ।

५. **द्विपादप्रसरणासन**—दोनों हाथोंको धरतीसे सटाकर दोनों पैरोंको जितना हो सके पीछेकी ओर ले जाना चाहिये और फिर मन्त्र पढ़ना चाहिये ।

६. **भूधरासन**—हाथों और पैरोंको कुछ दूरीपर जमीनपर रखकर पेटको अन्दर सटानेकी कोशिश करनी

* सूर्याङ्क ( विशेषाङ्क ) पृष्ठ-सं० ४०पर सार्थ सूर्याष्टक है ।

चाहिये और **'महापापहरं देवम्०'** मन्त्र पढ़ना चाहिये।

**७. अष्टाङ्ग प्रणिपातासन**—भूमिपर पेटको छोड़कर मुँहके बल सो जाना चाहिये जिससे दोनों हाथ, पाँव, घुटने, छाती, मस्तक भूमिसे स्पर्श करते रहें और मन्त्र पढ़ना चाहिये—**'महापापहरं देवं तं सूर्यं प्रणमाम्यहम्।'**

**८. सर्पासन**—हाथों और पैरोंको जमीनपर रखकर छाती और मस्तकको सर्पके समान ऊपर उठाना चाहिये और मन्त्र पढ़ना चाहिये—**'महापापहरं देवम्०'**

**९. भूधरासन**—करना चाहिये और उक्त मन्त्र पढ़ना चाहिये। (देखिये—सं० ६)

**१०. द्विपाद प्रसरणासन**—दोनों पैर पसार देना चाहिये और उक्त मन्त्र पढ़ना चाहिये।

**११. एकपाद प्रसरणासन**—एक पैरको पसारना चाहिये। परंतु इस बार दायाँ पैर भूमिपर रखकर बाँयें पैरको पीछे बढ़ाना चाहिये और पूर्वोक्त मन्त्र पढ़ना चाहिये।

**१२. हस्त-पादासन**—करना चाहिये और मन्त्र पढ़ना चाहिये। (देखिये—सं० ३)

**१३. उपवेशासन**—साधारण तरहसे बैठकर मन्त्र पढ़ना चाहिये।

**१४. नमस्कारासन**—करके सूर्याष्टकम् पढ़ना चाहिये।

**१५. ऊर्ध्व नमस्कारासन**—करना चाहिये तथा मन्त्र पढ़कर समाप्त कर देना चाहिये।

यों तो पुराणों तथा विभिन्न धर्मग्रन्थोंमें सूर्योपासनाकी बहुत-सी विधियाँ बतलायी गयी हैं, परंतु तो भी यह सूर्यनमस्कार अपना विशेष महत्त्व रखता है। आरोग्य-लाभ और दीर्घजीवनके लिये यह अमोघ रामबाण है।

---

# भगवान् सूर्य और मानसके श्रीराम

(लेखक—पं० श्रीभैरवदत्तजी उपाध्याय)

भगवान् सूर्य आर्योंके प्रमुख प्रत्यक्ष देवता हैं। वे देवविश्वके प्रकाशक हैं। समस्त जड-चेतन-जगत्को उनकी आवश्यकता है। अन्धकारको नष्टकर विश्वको प्रकाश-वितरणका कार्य भगवान् सूर्य ही करते हैं। ये सम्पूर्ण जङ्गम तथा स्थावर जगत्की आत्मा हैं—**'सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च।'** इनसे ही सम्पूर्ण प्राणियोंकी उत्पत्ति होती है और ये ही प्राणियोंके प्राण हैं—**'प्राणः प्रजानामुदेत्येष सूर्यः।'** ये ही ब्रह्म हैं। विष्णु और रुद्र आदि देव भी ये ही हैं। इन्हींसे वायु, जल एवं भूमिकी उत्पत्ति होती है और ये ही दिशाओंके जनक हैं।[1] इनके मित्र व वरुण दो रूप हैं। मित्ररूपमें आत्म-सृष्टि और वरुणरूपसे भूत-सृष्टिका प्रवर्तन इन्हींके द्वारा होता है। मित्र तत्त्वको इन्द्र भी कहते हैं। इन्द्र ज्योतिके व वरुण पानीके देवता माने गये हैं। दूसरे शब्दोंमें ज्योतिर्मय प्राणका नाम इन्द्र और आप्य-(जलीय) प्राणका नाम वरुण है। इन्द्र देव-सृष्टिके मूलाधार तथा वरुण असुर-सृष्टिके प्रवर्तक हैं।[2] इन्द्र अग्नि-तत्त्व और वरुण सोम-तत्त्वके प्रतीक हैं। देव अग्निके व असुर सोमके प्रतिनिधि हैं। देव प्रकाशके और असुर अन्धकारके प्रतिमान हैं। अग्नि तथा सोम—ये ही दो तत्त्व समस्त संसारमें परिव्याप्त हैं—**'अग्नीषोमात्मकं जगत्।'** सूर्य इन दोनोंके केन्द्र बिन्दु हैं।

पुरुषसूक्तमें चन्द्रमाको विराट् पुरुषके मनसे तथा सूर्यको नेत्रसे उत्पन्न बताया गया है—

---

१. सूर्योपनिषद्—द्रष्टव्य कल्याणका उपनिषदाङ्क।

२. भागवत धर्म हरिभाउ उपाध्याय पृ० ५०६।

**'चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्योऽजायत[1]।'**

गीतामें भगवान् श्रीकृष्ण अपने विराट्-स्वरूपको बताते हुए सूर्य एवं चन्द्रमाको अपना ही स्वरूप निरूपित करते हैं—

**आदित्यानामहं विष्णुर्ज्योतिषां रविरंशुमान्।**
**मरीचिर्मरुतामस्मि नक्षत्राणामहं शशी॥**
(गीता १० । २१)

सूर्य, चन्द्र और अग्निके जिस तेजसे यह अखण्ड ब्रह्माण्ड भासमान है, वह तेज उनका (निजी) न होकर उन्हीं परम प्रभुका है—

**यदादित्यगतं तेजो जगद् भासयतेऽखिलम्।**
**यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम्॥**
(गीता १५ । १२)

उन्हींके आलोकसे यह विश्व आलोकित है—

**तस्य भासा सर्वमिदं विभाति[2]।**

श्रीरामचरितमानसमें विश्वविजेता रावणको समझाते हुए मन्दोदरीने निखिल-भुवन-नायक श्रीरामके ऐश्वर्यका वर्णन करते हुए सूर्यको श्रीरामके नेत्र तथा बादलोंको केश कहा है—'नयन दिवाकर कच घनमाला।' रघुकुलतिलकका जन्म भानुकुलमें हुआ है; किंतु वे तो भानुकुलके भी भानु हैं अर्थात् सूर्योंके सूर्य हैं। वे धर्मधुरीण स्ववश और वेदसंस्थापित मर्यादाओंके पालक हैं। उनका जन्म संसारके कल्याणके लिये हुआ है—

**बोले मुनिबर समय समाना। सुनहु सभासद भरत सुजाना॥**
**धरम धुरीन भानुकुल भानू। राजा राम स्वबस भगवानू॥**
**सत्य संध पालक श्रुतिसेतू। राम जनम जगमंगल हेतू॥**
**गुरु पितु मातु बचन अनुसारी। खलदल दलन देव हितकारी॥**

प्रश्न हो सकता है कि रामका जन्म सूर्यवंशमें ही क्यों हुआ? चन्द्रवंश अथवा अग्निवंशमें वे प्रकट क्यों नहीं हुए? विचारणीय है कि चन्द्र स्वतः प्रकाशित नहीं है और सहस्ररश्मि भगवान् सूर्यके उदित होनेपर विवर्ण होकर वह अस्तित्वहीन हो जाता है। इसी प्रकार अग्निका तेज भी निजी नहीं है। वह तो सूर्यके तेजसे ही उद्दीप्त होती है और वह दण्डी संन्यासियोंके लिये त्याज्य भी है। वह सार्वकालिक होकर भी एक-देशीय है। शीत ऋतुमें अग्निके रहते हुए भी लोग सूर्यकी आकाङ्क्षा करते हैं। अग्नि और सूर्यमें एक अन्तर यह भी है कि अग्नि अन्धकार नष्ट करनेमें असमर्थ है, परंतु सूर्यके उदय होनेपर अन्धकार स्वयं नष्ट हो जाता है—

**राकापति षोडस उअहिं तारागन समुदाइ।**
**सकल गिरिन्ह दव लाइअ बिनु रबि राति न जाइ॥**

सूर्योंके सूर्य श्रीरामका प्रकाश इस भौतिक सूर्यसे सर्वथा अलौकिक है। उससे मानव-हृदयके गिरि-गह्वरमें व्याप्त मोह-निशा भी नष्ट हो जाती है—

**राम सच्चिदानंद दिनेसा। नहिं तहँ मोह निसा लवलेसा॥**

भगवान् श्रीराम सहज प्रकाशरूप हैं। वहाँ विज्ञानका विहान नहीं होता, क्योंकि वहाँ अज्ञानकी रात्रि ही नहीं होती—

**सहज प्रकास रूप भगवाना। नहिं तहँ पुनि बिग्यान बिहाना॥**

सूर्य सर्वसमर्थ, सर्वप्रिय और सर्वश्रेष्ठ हैं। इसीलिये श्रीरामने उस कुलमें जन्म लिया है। सूर्य पूर्व दिशामें उदित होते हैं और भगवान् राम अम्बा कौशल्याके गर्भसे प्रकट होते हैं। इसीसे मानसकारने माता कौशल्याको प्राची दिशासे विभूषित किया है—

**बंदउँ कौसल्या दिसि प्राची। कीरति जासु सकल जग माची॥**

किसीके परिवारमें जब पुत्र-जन्म होता है तब लोग प्रसन्न होते हैं। बड़े-बूढ़े हर्षोल्लासमें मग्न हो जाते हैं। पर जहाँ अनन्तकोटि ब्रह्माण्डनायक ईश्वर ही पुत्रके रूपमें अवतरित हो गया हो, वहाँके लोगोंके सुखका

१. पुरुषसूक्त—१३वाँ मन्त्र।
२. श्वेताश्वतर० ६ । १४।

क्या कहना ! तभी तो भगवान् रामके जन्मके समय रानियोंसहित दशरथ एवं अयोध्याका सारा समाज परम हर्षसे युक्त है। भगवान् सूर्य, जिनके वंशमें राम पुत्रके रूपमें अवतरित हुए हैं, भला वे क्यों न आनन्दमग्न होकर आत्मविस्मृत होंगे ? इसीलिये वे एक माहतक अयोध्यामें ही टिके रहकर निःसीम आनन्दकी अनुभूति करते रहे—

मास दिवस कर दिवस भा मरम न जानइ कोइ।
रथ समेत रबि थाकेउ निसा कवन बिधि होइ॥

सूर्य काल ( समय ) के प्रतीक हैं। गोस्वामीजीके कहनेका तात्पर्य है कि भगवान् रामके समय कालकी गति भी रुक गयी !

मानसका प्रसङ्ग है कि जनकने सीताका स्वयंवर रचा और प्रतिज्ञाके रूपमें शिवधनुष रखा; जो इस धनुषको तोड़ेगा, वही सीताको प्राप्त करेगा। अध्यात्मकी भाषामें धनुष अन्धकारका प्रतीक है और सम्पूर्ण नृपगण तारागण हैं। नृप-समुदाय नक्षत्रोंके समान अपनी प्रभुताको प्रदर्शित कर रहा है, पर धनुषरूपी अन्धकारको नष्ट करनेमें असमर्थ है—

नृप सब नखत करहिं उजिआरी। टारि न सकहिं चाप तम भारी॥

उस अन्धकारको किसने नष्ट किया ? सूर्यरूपी भगवान् श्रीरामने—

उदित उदय गिरि मंच पर रघुबर बाल पतंग।
बिकसे संत सरोज सब हरषे लोचन भृंग॥

जिस तरह सूर्यके प्रकाशमें चन्द्रमा और तारागणका प्रकाश लुप्त हो जाता है, उसी तरह रामकी प्रकाश-प्रभुताके आगे सबकी प्रभुता समाप्त हो गयी। यहाँतक कि परमतेजस्वी परशुराम भी रामके प्रभावके सामने झुक गये।

महाराज दशरथने जनकके दूतोंसे पूछा कि तुम लोगोंने रामको किस प्रकार पहचाना। उन्होंने बड़ा भावभरा उत्तर दिया—महाराज ! क्या सूर्यको दीपक लेकर पहचाननेकी आवश्यकता पड़ती है—

देखिअ रबि कि दीप कर लीन्हें॥
देव देखि तब बालक दोऊ।
अब न आँखि तर आवत कोऊ॥

जगज्जननी सीताने रावणको खद्योतसे और रामको सूर्यसे उपमित किया है—

सुनु दसमुख खद्योत प्रकासा। कबहुँ कि नलिनी करइ बिकासा॥

खद्योत दम्भ एवं अहंकार अर्थात् तमस्का द्योतक है। इसी कारण वह रात्रिके सघन अन्धकारमें चमककर अपनी गरिमाका प्रदर्शन करता है। सूर्य अपने सहज प्रकाशपुञ्जोंसे प्राणि-जगत्को सहारा देकर किंवा अन्धकारमें डूबी धराको उबार कर्तव्यपथपर अग्रसर करता है। सीता पृथ्वीकी पुत्री हैं। प्रकृतिरूपा हैं—

**'मूलप्रकृतिरूपत्वात् सा सीता प्रकृतिरुच्यते।'**

वह माया और सोमस्वरूपा हैं। लक्ष्मणके जीव और सीताके प्रकृति होनेसे दोनों चेतन-जगत् तथा जड-जगत्के संकेतक हैं। भगवान् राम सूर्यकी भाँति सबको प्रकाशरूपी आनन्दका वितरण करते हैं। यदि राजाके प्रासादमें बाल-क्रीड़ा करते हैं तो शबरी, भील, केवट और गीधके पास भी जाते हैं और नगरके साथ-साथ अरण्यको भी आलोकित करते हैं। उस परब्रह्म श्रीरामका वरेण्य तेज हमारी बुद्धिको अनवरत प्रेरणा दे।*

---

* मानस-व्यासोंकी रोचक शैलीमें लिखा यह लेख श्रीरामके उपमानके रूपमें श्रीसूर्यको उपन्यस्त करते हुए श्रीरामकी परब्रह्मताकी झलक भी दे रहा है। मानस-तत्त्वान्वेषी जनोंकी रुचिके पोषणके लिये यह पठनीय है। मानसका भाव अपनी जगहपर सुस्थ है।

# अमृत-बिन्दु

भगवान्‌के महत्त्वका ज्ञान न होने तथा उनके विषयमें सुनी हुई बातोंपर विश्वास न होनेके कारण ही मनुष्य ईश्वरकी आवश्यकताके महत्त्वको नहीं समझता। यह उसका अज्ञान है।

* * *

किसीको मलिन ( पापी ) समझकर अपनेमें यह अभिमान नहीं होना चाहिये कि 'मैं पुण्यात्मा हूँ।' अभिमानसे भी पापको बढ़ावा मिलता है। पापी है भी तो अपने लिये है, आपके लिये नहीं।

* * *

अपने विरोधीको अनुकूल बनानेका सुगम उपाय है—उसका हित चाहते हुए निष्कपट प्रेम करना। विरोधीसे विरोध छोड़ दे तो फिर वह अपना हो जाता है।

* * *

जितना ही भगवान्‌का भरोसा बढ़ेगा उतना ही भगवत्कृपाका अनुभव प्रत्यक्ष होने लगेगा।

* * *

जीवन रहते-रहते अमृतका विस्तार करते जाओ, कहीं भी विषकी बूँद न डालो—तुम्हारा प्रेमपूर्ण व्यवहार अमृत और द्वेषपूर्ण व्यवहार ही विष है। सबसे प्रेम करो, द्वेष किसीसे न करो।

* * *

भगवान्‌को अपना न मानकर, संसार और शरीरको अपना मानना सबसे बड़ा अज्ञान और प्रभुके समक्ष अपराध है। भगवान्‌को अपना और संसारको पराया मानना ही आत्मकल्याणका मार्ग है।

* * *

सत्सङ्ग न मिलनेपर आध्यात्मिक ग्रन्थोंका स्वाध्याय करना चाहिये; क्योंकि इनसे भी 'सत्' अर्थात् परमात्माका संग ( सान्निध्य ) मिलता है। स्वाध्यायका मोल अनमोल है।

* * *

जो होनेवाला है, वह तो होकर रहेगा ही, और जो नहीं होनेवाला है, वह होगा नहीं, फिर चिन्ता और नयी चाह करनेसे क्या लाभ ? चिन्ता तो तत्त्वोंको चबा जानेवाली साँपिन है।

* * *

गायत्री-मन्त्रके सिवा अन्य भगवन्नामोंका जप बिना स्नान किये भी और हर समय किया जा सकता है। स्नान शारीरिक-मानसिक शुद्धिका बाहरी साधन है।

* * *

'समय थोड़ा है' यह विचारकर घबराना नहीं चाहिये, क्योंकि शेष बचे हुए समयको ही सार्थक बनानेसे हमारा कल्याण हो सकता है। *'अब अधचरा बचाइ ले।'*

* * *

बाहरसे निर्दोष कहलानेका प्रयत्न न करके मनसे निर्दोष बनना चाहिये।

* * *

पूर्वजन्मके अथवा इस जन्मके सभी पाप-ताप निष्काम भजन-ध्यानसे नष्ट हो सकते हैं; किंतु पापोंमें किसी प्रकारसे भी पुनः प्रवृत्ति नहीं होनी चाहिये।

* * *

( संकलित )

# पढ़ो, समझो और करो

( १ )

## सूर्योपासनाका फल श्रीकृष्ण-दर्शन

[ श्रीराधाकी सूर्य-पूजा—एक भावमय कथा-प्रसङ्ग ]

एक दिन श्रीराधाजी श्रीकृष्ण-दर्शनके अभावमें विरह-विह्वला उन्मत्त-सी प्रतीत हो रही थीं। कीर्तिदा माताने पुत्रीकी अति विचित्र दशा देखकर पूर्णमासी पुरोहितानीजी ( योगमाया ) को बुलवाया; क्योंकि पुरोहितानी ज्योतिषी हैं और वैद्या भी। सभी विधियोंसे जाँच करनेके उपरान्त गम्भीर मुद्रामें पूर्णमासीजी कहने लगीं—'कीर्तिदा! लाड़िलीको असाध्य रोग है, जिसकी ओषधिसे नहीं, पाठ-पूजा, आराधनासे ही चिकित्सा सम्भव है।' पूर्णमासी ( तात्त्विकरूपमें लीला-विस्तारिणी योगमाया ) श्रीराधा और श्रीकृष्णके मिलनका योग प्रस्तुत करती रहती हैं। आज श्रीकृष्ण-मिलनका शुभ मुहूर्त उन्होंने निकाला है। उन्होंने कहा—'यदि श्रीराधा राधाकुण्डके समीपस्थ सूर्य-मन्दिरमें नित्यप्रति पूजा करने जायँ तो न केवल स्वास्थ्य, अपितु सर्वविध श्रेय—धन-धान्यकी प्राप्ति भी होगी।'

दूसरे ही दिन श्रीराधा सखी-सहचरी-मण्डलके साथ सूर्य-मन्दिर* पहुँचीं। षोडशोपचार-पूजाकी समस्त सामग्री लेकर जब गोपीमण्डलकी भीड़ मन्दिरमें पूजा करनेको प्रस्तुत हुई तभी श्रीकृष्णके द्वारा प्रेषित कृष्णके प्रिय सखा-मधुमङ्गल वृद्ध ब्राह्मणका वेष धारणकर पूजा करानेको प्रस्तुत हो गये और संकल्पमें सूर्य-पूजाका फल श्रीकृष्ण-प्राप्ति उच्चारण किया। पूजाके अन्तमें मधुमङ्गलने पूजाकी समस्त सामग्री—फल, मिष्टान्न आदि बटोर लिया और बाँधकर ले चलने लगे तो श्रीराधाजीने पूछा—'पण्डितजी! यह सामग्री कहाँ ले जा रहे हैं?' पण्डितजीने कहा—'मैं सूर्यका पुजारी हूँ, पर मेरे इष्टदेव ग्वालबालोंके साथ कुसुमसरोवरपर भूखे बैठे हैं?' श्रीराधा और सखियोंकी प्रार्थनापर मधुमङ्गल गोपीमण्डलको साथ लेकर कुसुम-सरोवरपर पहुँचे। तब वहाँ श्रीराधा और श्रीकृष्णका अद्भुत ( दिव्य ) मिलन हुआ। श्रीकृष्णसहित ग्वालमण्डलीने छककर उस प्रसाद-सामग्रीका भोजन किया। यह क्रम इसी तरह कई दिनोंतक प्रतिदिन चलता रहा।

उसी प्रसङ्गमें श्रीकृष्ण और राधाके संवादमें श्रीकृष्णने एक दिन कहा—'श्रीराधे! ये सूर्य भगवान् मेरे ही रूप हैं। जो इनकी नित्यप्रति पूजा-उपासना करेगा, उसे मेरे इस वृन्दावनविहारी-रूपका नित्यदर्शन प्राप्त होगा, इसमें कोई संदेहकी बात नहीं है।'

—महामण्डलेश्वर रामदासजी 'शास्त्री'

( २ )

## नेत्र-रोगनाशक चाक्षुषोपनिषद्

लगभग पचीस वर्ष पूर्व एक नेत्ररोगविशेषज्ञने मुझे सावधान किया कि अतिशीघ्र तुम्हारे नेत्रोंमें मोतियाबिन्द होनेवाला है। उन्होंने बताया कि पौष्टिक आहारकी कमीसे नेत्र-विकार होते हैं तथा तीक्ष्ण पदार्थोंका सेवन भी हानिकर है—विशेषकर मिर्च-मसाले, चाय-काफी आदि नेत्रोंके लिये हानिप्रद हैं। उपर्युक्त बातोंपर पूरा ध्यान रखनेपर भी नेत्रविकार बढ़ता गया। अबसे लगभग दस वर्ष पूर्व 'कल्याण'के 'उपनिषद्-अङ्क'में मैंने चाक्षुषोपनिषद्के गुण-प्रभावके विषयमें पढ़ा था; तभीसे मैंने उक्त उपनिषद्का पाठ आरम्भ कर दिया था। नियमपूर्वक पाठ करनेसे मेरे नेत्र-विकारका बढ़ना बंद हो गया।

* सूर्यकुण्ड ( सूर्यमन्दिर ) व्रज ( मथुरामण्डल ) में राधाकुण्डसे तीन मीलकी दूरीपर ( छोटाभरना नामक ग्राममें ) है। यह अति प्राचीन स्थान है। यहाँपर श्रीराधाजीने सूर्यकी पूजा-उपासना की थी।

अबसे आठ वर्ष पूर्व एक अन्य नेत्रविशेषज्ञने मुझसे पुनः कहा था कि करीब ६ मासमें सर्वथा दृष्टिशून्य हो जाओगे। तब मैंने विश्वासपूर्वक उनसे कहा कि 'मैं श्रद्धा-विश्वासके साथ भगवान् सूर्यकी उपासना करता हूँ; अतः मेरी दृष्टि इतनी तो बनी ही रहेगी।'

यह नेत्र-विशेषज्ञ वर्षमें हजारों अंधोंको दृष्टि-प्रदान करते हैं। श्रीसूर्यनारायणकी कृपासे चाक्षुषोपनिषद्के* प्रतिदिन सन्ध्या-समय पाठ करनेसे मेरी दृष्टि स्थिर हो गयी है। अबसे दस वर्ष पूर्वजैसी दृष्टि थी वैसी ही अब भी है। मैं चश्मा लगाकर लिखने-पढ़नेका कार्य अच्छी तरह कर लेता हूँ। भगवत्कृपासे, मेरी दृष्टि आगे भी ठीक बनी रहेगी, यह मेरा विश्वास है।

—वारूरामजी शास्त्री

( ३ )

### भगवान् भास्करकी कृपासे रोग-मुक्ति

घटना कई वर्ष पुरानी है। हमारे एक पड़ोसी सज्जन बड़े नेक-दिल और धार्मिक प्रकृतिके व्यक्ति रहे हैं। एक बार संयोगसे उन्हें चर्मरोग हो गया। सारे शरीरमें लाल-लाल चकत्ते निकल आये थे, जिनमें जलन होती थी। परिणामतः बेचारे रातको ठीक तरहसे सो भी न पाते थे। बड़े-बड़े डॉक्टर-वैद्योंका इलाज करवाया, पर कोई लाभ न हुआ। हारकर उन्होंने उपचार करना-कराना छोड़ दिया। केवल भगवान्‌का नाम-स्मरण करते और सारा समय एकान्तमें बिताते। कभी-कभी अपने बगीचेके समीपवाले कुएँपर बैठ जाते। ऐसे ही एक दिन कुएँपर बैठे वे परमात्मासे प्रार्थना कर रहे थे—'प्रभो! आप सर्वशक्तिमान् हैं। आपके होते क्या मुझ दीन-दुखियेको रोग-मुक्ति मिलेगी? मैं तो अब सब ओरसे निराश होकर एकमात्र आपकी ही शरणमें आ गया हूँ।'

थोड़ी देरके बाद एक साधु उधर आते दिखायी दिये। उन्होंने साधु महाराजको प्रणाम किया। साधु महाराजने उनपर दृष्टिपात किया, फिर बोले—'क्यों उदास बैठे हो?' उन्होंने अपनी पीड़ाकी बात बताकर अपना शरीर दिखाया जो लाल-लाल चकत्तोंसे भरा पड़ा था। फिर कहा—'महाराज! इनमें बहुत जलन होती है।'

साधु महाराज थोड़ी देर चुप रहे, फिर बोले—'देखो भाई, तुम्हें भगवान् सूर्यकी उपासना करनी होगी। नित्यप्रति स्नान करके एक लोटा शुद्ध जल सूर्यको अर्पण करो तथा श्रद्धा-भक्तिपूर्वक 'नमः सूर्याय'—मन्त्रका दिन-रात जप करो। तुम स्वयं अपनी धर्मपत्नीसहित रविवारका व्रत रखो। भगवान् सूर्यकी कृपासे सब ठीक हो जायगा।

कहना न होगा कि उन्हें सूर्यमन्त्रका जप करते हुए अभी पूरा एक सप्ताह भी नहीं बीत पाया था कि उनके शरीरसे लाल-लाल चकत्ते मिटने लगे और जलन तो पूर्णतया ही समाप्त हो गयी। अब वे पूर्णतया स्वस्थ हैं और साधु महाराजद्वारा दिये गये उक्त सूर्य-मन्त्रका अब भी नियमित जप करते हैं। धन्य हैं महामहिम भगवान् भास्कर!

—शिवचरणसिंहजी चौहान

( ४ )

### सूर्य-स्नान

तपस्याके कई अर्थ और प्रकार होते हैं; परंतु इसका सत्य, फलप्रद और प्रत्यक्ष अर्थ तो मनुष्य आज सर्वथा भूल ही गया है। प्रातःकाल दो घड़ी उदित सूर्यके सामने बैठकर गायत्री आदि सूर्यमहिमाके वैदिक मन्त्रोंका गायन करना भी इसका एक रूप है। उदित सूर्यकी किरणें बल, प्राण और बुद्धिवर्धक हैं। इनसे मस्तिष्क-शक्ति विकसित होती है। इतना

* चाक्षुषोपनिषद्के विषयमें विस्तृत वर्णन सूर्याङ्कके पृष्ठ-सं० ३३१ पर देखें।

ही नहीं कपाल ( मस्तक ) भी चौड़ा होकर बड़ा हो जाता है। मस्तिष्क-शास्त्रमें वर्णित मनकी शक्तियोंको ये किरणें विकसित करके बढ़ाती हैं। इसका मुझे स्वयं अनुभव है।

जिस प्रकार खाद-पानी पूर्णमात्रामें प्राप्त होते रहनेपर भी यदि पवन और प्रकाश प्राप्त न हो तो पौधेपर लगे हुए गुलाबके पुष्पमें लालिमा नहीं आती, इसी प्रकार पूर्ण परिमाणमें स्वच्छ पवन और प्रकाश न मिलनेसे आज मनुष्यके जीवनमेंसे ओज और तेज उड़ गया है। सत्त्वहीन एवं तामसी आहार करनेपर भी वनों और पर्वतोंमें रहनेवाले कोल-भीलोंमें कितनी स्फूर्ति तथा ताजगी रहती है। उनकी आँखोंमें चमक और अङ्गोंमें स्फूर्तिमय चाञ्चल्य कहाँसे आता है? घी, दूध, महँगे फल तथा अन्य पौष्टिक पदार्थ उन्हें खानेको प्राप्त नहीं होते। मात्र सूखी रोटी और मिर्चकी चटनीपर वे जीवन-निर्वाह करते हैं; तथापि वे कितने सशक्त तथा तेजस्वी होते हैं! यह सब सूर्य-प्रकाशका ही प्रताप है। प्रकाश वस्तुतः जीवन है, प्राण है।

उदित होते हुए सूर्यके किरण-जालमें खुले शरीर होकर सूर्य-स्नान करनेसे मनुष्यके मस्तिष्ककी बनावट तथा शारीरिक शक्तिमें आश्चर्यजनक परिवर्तन होता है। मस्तिष्क-शास्त्रियोंके वर्तमान शोध ( अन्वेषण )के अनुसार मस्तिष्कके सात भाग हैं। उनमें अलग-अलग शक्तियोंका निवास है। अलग-अलग संस्कारों और परमाणुओंका वास है। सूर्य-स्नानसे ये सभी शक्तियाँ खिल उठती हैं। महीनोंतक नियमसे सूर्य-स्नान करते रहनेसे इस लेखकको अपनी शक्तियोंको विकसित करनेमें बड़ी सहायता मिली है। सूर्य-स्नानका यह स्वानुभव वेदोंकी सत्यता तथा प्रामाणिकतासे विश्वस्त होनेके पश्चात् ही किया जा सका है।

—डॉ० लतीफ, एम० ए०, एम० टी०, एम० पी० सी०, पी-एच्० डी० [ शारदासे साभार ]

( ५ )

## बालाजीके पूजनसे संकट-निवारण

झाँसीके समीप उन्नाव ( म० प्र० )में बालाजी ( सूर्य-भगवान् )का मन्दिर है। पहूज नदीके तटपर स्थित यह स्थान अपनी रमणीयताके लिये विख्यात है। यदि कोई भी बालाजीके समीप अपने संकट-निवारणार्थ पहुँच जाय तो उसकी करुण पुकार वे अवश्य सुनते हैं। ऐसी जनश्रुतियाँ अपने प्रवासकाल दतिया, ( म० प्र०के ) जिलेके बड़ौनकलाँमें अनेक मित्रोंसे सुननेको मिलीं। होलीके दिन वहाँ बड़ी धूम-धामसे मेला लगता है और दूर-दूरके दर्शनार्थी अपनी मनःकामनाएँ लेकर आते तथा श्रद्धाके साथ बालाजीकी अर्चना करते हैं।

मैं स्थानान्तरित होकर वहाँ गया था। प्रथम तो घरसे बहुत दूर; फिर वहाँके रीति-रिवाज, बोल-चाल, खान-पानमें बड़ी भिन्नता थी। इस कारणसे इस अपरिचित वातावरणमें मैं अपनेको खपा नहीं पा रहा था। अपने स्वभाव और अभ्यासके कारण प्राप्त परिस्थितियोंसे कोई सामञ्जस्य न बैठा पानेसे मैं प्रायः अन्यमनस्क और सदा अशान्त बना रहता। बालाजीकी महिमा मैंने सुनी थी। मन-ही-मन उनसे प्रार्थना की और संकल्प लिया—यदि आपकी कृपासे किसी उपयुक्त स्थानपर मेरी पुनर्नियुक्ति हो जाय तो आगामी होलीके पर्वपर मैं आपका दर्शन-पूजन करूँगा। उनकी कृपापर भरोसा कर लिया।

होली आयी। मेरे कई साथी बालाजीके दर्शन करने उन्नाव जाने लगे। मैं भी अपने एक साथी ( श्रीचौबेजी ) के साथ उन्नाव पहुँचा। भीड़ इतनी अधिक थी कि पहले दिन केवल मन्दिर-दर्शन एवं दूसरे दिन किसी भाँति बालाजीके दर्शन हो पाये। मन्दिरके भीतर अत्यधिक भीड़ और धक्का-मुक्कीके कारण प्रथम बारमें बालाजीके चरणोंतक मैं न पहुँच सका।

साहस बटोरकर पुनः प्रयास किया तो किसी प्रकार कुछ आगे बढ़ सका और पीछेके जनसमूहने ढकेलकर मुझे उनके पास पहुँचा दिया। लोटेका कुछ जल बालाजीके ऊपर और कुछ सामनेकी भीड़पर छलक गया। सूर्यनारायण भगवान् (बालाजी)के समक्ष संकटापन्न दुखी अन्तःकरणके तप्त हृदयोच्छ्वासोंके सहित चार-छः आँसू भी आँखोंसे बरबस टपक पड़े। मूक आर्तभावसे विनय की—'भगवन्! तिमिररिपो! मुझे भी नैराश्यके इस घोर अन्धकारसे उबार लीजिये। आपसे मेरा कुछ भी छिपा नहीं है। कण्टकाकीर्ण कर्तव्य-पथको अपने कृपा-प्रकाशसे आलोकितकर मेरा उद्धार करें।

ग्रीष्मावकाशके बाद सितम्बर महीनेमें मैं जैसे ही पुनः बड़ौनकलाँ पहुँचा कि सर्वप्रथम गाँवके एक प्रमुख नागरिकद्वारा मुझे स्थान-परिवर्तनकी शुभ सूचना सहसा मिली। मेरी प्रसन्नताका ठिकाना न रहा। मुझे ऐसा लगा जैसे समुद्रमें डूबते हुए मुझको किसीने बाहर निकाल दिया हो। यह स्पष्टतः उन विश्वचक्षु भगवान् बालाजीकी मेरे ऊपर महती अनुकम्पा थी। मैं बड़ौन-कलाँसे परिवर्तित होकर अब वर्तमान स्थानमें आ गया हूँ, जहाँसे मेरा घर तो समीप है ही; तन-मनको भी विश्रान्ति है।

—आचार्य श्रीकान्तमणि त्रिपाठी 'विकल' साहित्याचार्य एम्० ए०, बी० टी० सी०

( ६ )

## सूर्य-किरणोंकी अमोघ-शक्ति

सूर्यकी किरणोंमें रोग मिटाने एवं उसका प्रतिबन्ध करनेकी अद्भुत शक्ति होती है, यह बात अब वैज्ञानिक अन्वेषणोंसे भी सिद्ध हो चुकी है। यूरोप और अमरीकामें कितने ही प्रसिद्ध डाक्टर अनेक वर्षोंसे रोगी व्यक्तिके शरीरपर सूर्य-किरणोंका क्या प्रभाव होता है इस विषयमें प्रयोग कर रहे हैं जिनमें कोपेन हेगनके डाक्टर फिन्सेन तथा स्विटजरलैण्डके डाक्टर टोलियरके प्रयोग विशेष उल्लेखनीय हैं। सूर्य-किरणोंमें अलौकिक शक्ति होती है। यह उन्होंने अपने अनुसंधानोंसे सिद्ध किया है। तीव्र दर्दोंकी तरह पुराने दर्दोंमें भी सूर्य-किरणोंका प्रभाव लाभप्रद होता है। पाचनेन्द्रियों (उदराङ्गों)के दर्द, चमड़ीके दर्द तथा मज्जा-तन्तुओंके दर्दके उपरान्त अब क्षयरोग-जैसे भयानक तथा प्राणघातक रोग भी सूर्य-स्नान करनेसे नष्ट होने लगे हैं। ऐसे अनेक दृष्टान्त विशेषज्ञोंके प्रयाससे सामने आये हैं।

डॉ० टोलियरने तो सप्रमाण यह सिद्ध किया है कि जो शारीरिक विकृतियाँ आपरेशन करनेसे भी नहीं मिटतीं; वे नियमितरूपसे सूर्य-स्नान करनेसे मिट जाती हैं। एक लड़कीके करोड-रज्जुमें दर्द रहता था और उसमें उसे क्षयरोग होनेवाला ही था कि नियमितरूपसे मात्र सूर्य-स्नान कराकर ही डॉक्टर टोलियरने उसे निरोग बना दिया। दूसरे किसी एक बच्चेकी हड्डियाँ सड़ने लगी थीं, तो उसी डॉक्टरने उसे अपने निजी सूर्य-मन्दिरमें रक्खा और उसे दूसरी अन्य कोई दवा देनेके बदले, प्रतिदिन नियमितरूपसे सूर्य-स्नान कराया गया। थोड़े दिनोंमें ही उस बच्चेकी चमत्कारी ढंगसे एकदम ऐसी काया पलट हो गयी कि पहले जिन लोगोंने उसे देखा था, वे अब उसे पहचान ही न सके।

कोपनहेगनके डॉ० फिन्सेन भी सन् १५९९ से सूर्य-किरणोंका प्रयोग कर रहे हैं। उनकी प्रयोगशालामें अनेक प्रकारके रोगोंके अलग-अलग रोगी अच्छे हो चुके हैं। डॉक्टर फिन्सेनकी धारणा है कि बालकके पूर्णतः तथा सर्वाङ्गीण विकासके लिये सूर्यकिरणोंका प्रयोग बहुत उपयोगी है। जिन शाक-सब्जी और फलोंपर सूर्य-किरणें सीधी पड़ती हैं, उनकी खुराकमें विटामिन अधिक होता है। जो लोग सदा सूर्य-किरणोंमें चलते-फिरते या काम करते हैं उनका स्वास्थ्य प्रायः अपेक्षाकृत अच्छा रहता है। विशेषकर नैसर्गिक सूर्य-स्नान अधिक लाभप्रद होता है। (प्रेषक—बदरुद्दीन रानपुरी 'दादा'),

'चित्रमय जगतसे'

# अर्जुनकृत सूर्य-स्तवन

अर्जुन उवाच

जयति किरणमाली भासुरः सप्तसप्तिः सकलभुवनधामा प्राग्दिगन्ताट्टहासः।
भवति विगतपापं कीर्तनादेव यस्य प्रचुरकलुषदोषैर्ग्रस्तमङ्गं नराणाम्॥
उद्यन्तमम्बरतले सुरसिद्धसङ्घाः सब्रह्मदैत्यमुनिकिंनरनागयक्षाः।
त्वामर्चयन्ति विबुधाः प्रणतैः शिरोभिश्चञ्चत्किरीटमणिभाभिरनुत्तमाभिः॥
उत्साहशक्तिनयशौर्यसमन्वितानां सेवाप्रयोगरचनाविधितत्पराणाम्।
कार्याणि यन्न फलदानि भवन्ति पुंसां हेतुस्त्वभक्तिरिह नाथ तवेति नूनम्॥
तेजोराशिस्त्वमिह शरणं सर्वतो दुःखितानां त्वत्तुल्योऽन्यो जगति सकले नास्ति कश्चिद्दयालुः।
त्वय्येकस्मिन् भवति सफला भक्तिरन्विष्यमाणा त्वामासाद्य प्रभवति कुतो व्याधिदुःखं नराणाम्॥
कः कुष्ठाभिहतः क्व चारिभिरथो को व्याधिभिः पीडितः के पङ्ग्वन्धजडाः कः शीर्णचरणः को वा विपन्नक्रियः।
इत्येवं प्रसमीक्ष्य देव कृपया दोषात्परित्रायसे कस्यान्यस्य परोपकारनिरता चेष्टा यथैषा तव॥
उदधिजलतरङ्गक्षोभलोलाक्षियुग्मैः सफणिमणिमयूखोद्भासितैर्लेलिहद्भिः।
प्रणिपतितशिरोभिर्नागमुख्यैरजस्रं श्रुतिभिरनुपमाभिः स्तूयसे पुष्कलाभिः॥
तव सुरवर गच्छतोऽनुसरन्ति त्रिदशनदीकमलोद्गतानि वातैः।
कनककमलरेणुपिञ्जरितानि भ्रमरकुलानि पतंग चामराणि॥
त्वं विष्णुस्त्वं शशाङ्कस्त्वमसुरमथनः षण्मुखस्त्वं धनेश-
स्त्वं कालस्त्वं च धाता क्षितिधरमलयापाश्रयस्त्वं हुताशः।
ॐकारस्त्वं द्विजानां त्वमिह जलनिधिस्त्वं शरस्त्वं च रुद्र-
स्त्वं मुख्यस्त्वं पयोदो व्रतयमनियमास्त्वं जगत् सर्वमेव॥

अर्जुन बोले—जिनका तेज समस्त भुवनोंमें व्याप्त है, जो पूर्व दिशाके अट्टहासकी-सी छवि धारण करते हैं तथा जिनके नामोंका कीर्तन करनेमात्रसे प्रचुर पाप-तापमय दोषोंसे ग्रस्त हुए मनुष्योंके अङ्ग निष्पाप हो जाते हैं, उन किरणोंकी मालासे मण्डित, अत्यन्त प्रकाशमान, सात घोड़ोंके रथपर आरूढ होकर चलनेवाले भगवान् सूर्यकी जय हो! जिस समय आप आकाशमें उदित होते हैं, उस समय समस्त देवताओं और सिद्धोंके समुदाय, ब्रह्मा आदि देवेश्वर, दैत्य, मुनि, किंनर, नाग, यक्ष तथा ज्ञानी देवगण अपने झुके हुए मस्तकोंद्वारा तथा चमकती हुई मुकुटमणियोंकी उत्तम प्रभाओंसे आपकी अर्चना करते हैं। उत्साह, शक्ति, नीति और शौर्य आदिसे सम्पन्न तथा सेवा-प्रयोग एवं निर्माणक्रियामें तत्पर पुरुषों-के भी कार्य जो फलद नहीं होते, उसमें निश्चय ही आपके प्रति उनकी भक्तिका न होना ही कारण है। तेजके निधान! दुखियोंके एकमात्र आप ही शरण हैं! इस संसारमें इससे आप-जैसा कोई दयालु नहीं। विचारनेपर आपकी भक्ति ही सफल दीखती है, आपके आश्रितोंको दुःख कैसा? देव! आप देखा करते हैं कि कौन कुष्ठरोगसे पीड़ित है, किसे शत्रु और रोग आदि सता रहे हैं, कौन पङ्गु, अन्ध और जड है, किनके पैर गल गये हैं और कौन निर्धन तथा निष्क्रिय हो गया है। इस प्रकार निरीक्षण करके आप कृपापूर्वक प्राणियोंकी उन-उन दोषोंसे रक्षा करते हैं। आपकी जैसी एकमात्र परोपकारपूर्ण चेष्टा देखी जाती है, वैसी और किसमें है? आपके उदयके समय समुद्रके जलके तरङ्गोंसे चञ्चल नेत्रवाले मणियुक्त फणों एवं सिरोंको झुकाकर नागलोग पुष्कल वेदमन्त्रोंसे आपकी अनुपम स्तुति करते हैं। सुरश्रेष्ठ! जब आप उदित होने लगते हैं, उस समय वायुद्वारा देवनदी गङ्गाके खिले हुए स्वर्णकमलोंसे निकले हुए परागसहित झुंड-के-झुंड भ्रमर आप-का अनुसरण करते हैं। आप ही विष्णु हैं, आप ही चन्द्र तथा धनाध्यक्ष हैं एवं आप ही कुबेर काल हैं। आप ही ब्रह्मा और आप ही पर्वत, मिट्टी, जलके आश्रय तथा अग्नि हैं। आप ही ब्राह्मणोंके जपने योग्य ओंकार हैं। आप ही यम, रुद्र, इन्द्र और मेघ हैं। आप ही व्रत, यम तथा नियम हैं एवं तत्त्वतः आप ही यह सम्पूर्ण जगत् हैं। (स्कन्दपुराण अवन्तीखण्ड—४३)

पंजीकृत-संख्या—जी० आर०—१३

# गोधनका महत्त्व

## [ मनीषियोंके विचार ]

* 'यदि हम गौओंकी रक्षा करेंगे तो गौएँ भी हमारी रक्षा करेंगी।'

—महामना पण्डित मदनमोहनजी मालवीय

* 'भारतकी सुख-समृद्धि गौ और उसकी संतानकी समृद्धिके साथ जुड़ी हुई है।'

—महात्मा गाँधीजी

*'............गोरक्षा इस देशके नर-नारी—सबके लिये बड़ा भारी कर्तव्य है। दूध-घीपर ही भारतवासियोंका जीवन निर्भर है। जबसे गाय-बैल बड़ी निष्ठुरतासे मारे जाने लगे हैं, तबसे हमें चिन्ता हुई कि हमारे बच्चे कैसे जीयेंगे ?'

—लाला लाजपतराय

* 'हिंदुस्थान किसानोंका मुल्क है। खेतीका शोध भी हिंदुस्थानमें ही हुआ है। गाय-बैलोंकी अच्छी हिफाजतपर हिंदुस्थानकी खेती निर्भर है। हिंदुस्थानी सभ्यताका नाम ही 'गोसेवा' है। लेकिन आज गायकी हालत हिंदुस्थानमें उन देशोंसे कहीं अधिक खराब है, जिन्होंने गोसेवाका नाम नहीं लिया था। हमने नाम तो लिया, पर काम नहीं किया। जो हुआ सो हुआ। लेकिन अब तो चेतें।'

—श्रीविनोबा भावे

* 'आज भारतका मुख्य प्रश्न है पर्याप्त परिमाणमें दूधका मिलना और गोवंशको सुधारना।'

—कर्नल मैककैरिसन

# 'कल्याण'के कृपालु ग्राहकों तथा पाठकोंसे विनम्र क्षमा-याचना

परिस्थितिवश इस वर्षका विशेषाङ्क—'सूर्याङ्क', फरवरी माहके अङ्कसहित कुछ विलम्बसे मध्य फरवरीमें प्रकाशित हुआ, जिसका प्रेषण-कार्य फरवरीके अन्तमें प्रारम्भ हो सका। प्रायः एक लाख साठ हजार ग्राहकोंकी सेवामें दोनों अङ्क भेजनेमें लगभग डेढ़-पौने-दो महीनोंका समय लग गया। फिर वी० पी० के रुपये डाकघरद्वारा देने, जमा होने तथा नाम रजिस्टरमें चढ़ाने आदि कार्योंमें भी अनिवार्यतः कुछ समय व्यतीत होना अनिवार्य था। अतः विशेषाङ्क तथा फरवरी-अङ्कके पश्चात् आगे मार्च-अप्रैलके अङ्क हम चाहते हुए भी, यथासमय ग्राहकोंकी सेवामें न भेज सके। आशा है, परिस्थितिजन्य इस विलम्बके लिये कृपालु ग्राहक क्षमा करेंगे। विवशतया ही मार्च तथा अप्रैलके अङ्कोंको अब मई महीनेमें भेजनेका प्रबन्ध किया जा रहा है।

यद्यपि अबतक वार्षिक मूल्य भेजनेवाले प्रायः सभी ग्राहकोंको विशेषाङ्क एवं फरवरीके अङ्क भेजे जा चुके हैं, फिर भी भेजनेमें कुछ त्रुटियाँ हो सकती हैं, अतः जिन सज्जनोंको (जो रुपये भेज चुके हों) और अबतक विशेषाङ्क न मिले हों, उन्हें कृपया यथाशीघ्र कार्यालयको सूचित करना चाहिये, जिससे डाकघरसे आवश्यक जानकारी प्राप्तकर उचित कार्यवाही की जा सके।

व्यवस्थापक—'कल्याण', पो० गीताप्रेस, गोरखपुर